जिस पुरुषको परमात्मसाक्षात्कारका अनुभव उक्त प्रकार आ जाता है, वह आनंदसे नाचने लगता है, वह उस आनंदमें मग्न हो जाता है, वह प्रेमसे ओतप्रोत भर जाता है, वह शोक-मोहसे रहित अतएव अत्यंत आनंदमय हो जाता है। अब ब्रह्मज्ञानका और एक फल देखिये—

## (११) ब्रह्मज्ञानका फल ।

ब्रह्मनगरीका थोडासा अधिक वर्णन इस २९ वे मंत्रमें है। "अमृतेन आवृता ब्रह्मणः पूः" अर्थात् "अमृतसे आवृत ब्रह्म की नगरी है।" यहाँ "अ-मृत" शब्दसे अज, अमर, अजरामर आत्मा लेना उचित है। इस ब्रह्मपुरीमें आत्मा परिपूर्ण है। आत्मा अ-मृत रूप होनेसे जो उसको प्राप्त करता है, वह अमर बन जाता है। इसलिये हरएक को यथाशक्ति इस मार्गमें प्रयत्न करना चाहिये। यह ब्रह्मकी नगरी कहाँ है, उस स्थान-का पता मंत्र ३१ में पाठक देखेंगे।

ब्रह्मनगरीको यथावत् जाननेसे ब्रह्म और ब्राह्म प्रसन्न होते हैं और उपासक को चक्षु, प्राण और प्रजा देते हैं। "ब्रह्म" शब्दसे "आत्मा, परमात्मा, परब्रह्म" का बोध होता है और "ब्राह्माः" शब्दसे बने हुए इतर देव, अर्थात् अग्नि, वायु, रवि, विद्युत्, इंद्र, वरुण आदि देव बोधित होते हैं। ब्रह्मनगरीको जाननेसे ब्रह्मकी प्रसन्नता होती है और संपूर्ण इतर देवोंकी भी प्रसन्नता होती है। प्रसन्न होनेसे ये सब देव और सब देवोंका मूल प्रेरक ब्रह्म इस उपासक को तीन पदार्थों का अर्पण करते हैं। ये तीन पदार्थ "चक्षु, प्राण और प्रजा" नामसे इस मंत्रमें कहे हैं।

"चक्षु" शब्दसे इंद्रियोंका बोध होता है। सब इंद्रियोंमें चक्षु मुख्य होनेसे, मुख्यका ग्रहण करनेसे गौणोंका स्वयं बोध होता है। "प्राण" शब्दसे आयुका बोध होता है। क्योंकि प्राणही आयु है। "प्रजा" शब्दसे "अपनी औरस संतति" ली जाती है। तात्पर्य "चक्षु, प्राण और प्रजा" शब्दोंसे क्रमशः-[१] संपूर्ण इंद्रियोंका स्वास्थ्य, २। दीर्घ आयुष्य और [ ३ ] उत्तम संततिका बोध होता है। उपासनासे प्रसन्न



हुए ब्रह्म और देव उक्त तीन बातें अर्पण करते हैं। ब्रह्मज्ञानका यह फल है।

[१] शरीरका उत्तम बल और आरोग्य, [२] अति दीर्घ आयुष्य और [३] सुप्रजानिर्माण की शक्ति ब्रह्म--ज्ञानसे प्राप्त होती है। इनमें मनकी शांति, बुद्धिकी समता और आत्मिक बलकी संपन्नता अंतर्भूत हैं, यह बात पाठक न भूलें। इनके अतिरिक्त उक्त सिद्धि हो नहीं सकती। मानसिक शांतिके अभावमें, बौद्धिक समता न होनेपर तथा आत्मिक निर्बलता की अवस्थामें, न तो शारीरिक स्वास्थ्य प्राप्त होनेकी संभावना है और न दीर्घायुष्य तथा सुप्रजानिर्माण की शक्यता है। ये सद्गुण तथा इनसे भिन्न अन्य सब शुभ गुण ब्रह्मज्ञानसे सहज प्राप्त होते हैं।

ब्रह्मकी कृपा और देवोंकी प्रसन्नता होनेसे जो उत्तम फल मिल सकता है वह यही है। हमारे आर्यराष्ट्रमें प्राचीन कालके लोग अति दीर्घ आयुष्यसे संपन्न थे, बलिष्ठ थे और अपनी इच्छानुसार स्त्रीपुरुष संतानकी उत्पत्ति तथा विद्वान्, शूर आदि जिस चाहे उस प्रवृत्तिकी संतति उत्पन्न करते थे। इस विषयमें शतपथ ब्राह्मण के अंतिम अध्यायमें अथवा बृहदारण्यक उपनिषद् के अंतिम विभागमें प्रयोग ही स्पष्ट शब्दोंमें लिखे हैं। इतिहास-ग्रंथोंमें इस विषयकी बहुतसी साक्षियाँ हैं। पाठक वहाँ इस बातको देख सकते हैं। उसका यहाँ उद्धरण कर . के लिये स्थान नहीं है। यहाँ इतना ही बताना है कि, ब्रह्मज्ञान होनेसे अपना शारीरिक स्वास्थ्य संपादन करके अति दीर्घ आयुष्य प्राप्त करनेके साथ साथ अपनी इच्छाके अनुसार उत्तम संतति की उत्पत्ति की जा सकती है; जिस काल में, जिस देशमें, जिन लोगोंको यह विद्या साध्य होगी, वे लोग ही धन्य हो सकते हैं। एक कालमें आर्योंको यह विद्या प्राप्त थी, आगे भी प्रयत्न करनेपर इस विद्याकी प्राप्ति हो सकती है।

संतान-उत्पत्तिकी संभावना होनेकी आयुमें ही ब्रह्मज्ञान होनेयोग्य शिक्षाप्रणाली होनी चाहिये। आठ वर्षकी आयुमें उपनयन करके उत्तम गुरुके पास योगादि अभ्यासका प्रारंभ करनेसे २०-२५ वर्ष की अवधिमें

ब्रह्मसाक्षात्कार होना असंभव नहीं है। अष्टावक्र, शुकाचार्य, सनत्कुमार आदिकोंको वीस वर्षके पूर्व ही तत्त्वज्ञान हुआ था। इससे बडी ऊमरमें जिनको तत्त्वज्ञान हो गया था, ऐसे सत्पुरुष भरतखंडके इतिहासमें बहुतही हैं। तात्पर्य विशेष योग्यतावाले पुरुष जो कार्य अल्प आयुमें कर सकते हैं, वही कार्य मध्यम योग्यतावालोंको अधिक काल में सिद्ध होगा और कनिष्ठ योग्यतावालोंको बहुतही काल लगेगा। इसलिये यहाँ सर्वसाधारण रीतिसे इतनाही कहा जा सकता है कि ब्रह्मचर्य--समाप्ति तक उक्त योग्यता प्राप्त हो सकती है और तत्पश्चात् गृहस्थाश्रममें सुयोग्य संतान उत्पन्न करनेकी संभावना कोई अशक्य कोटिकी बात नहीं।

आजकल ब्रह्मज्ञानका विषय वृद्धोंकाही है, ऐसा समझा जाता है, उनके मतका निराकरण इस मंत्रके कथनसे हो गया है। ब्रह्मज्ञानका विषय वास्तविक रीतिसे " ब्रह्म-चारियों " का ही है। वनमें गुरुकुलोंमें रहते हुए ये " ब्रह्म--चारी " ही ब्रह्मप्राप्तिका उपाय कर सकते हैं और ब्रह्मचर्य-आश्रम की समाप्तितक " ब्रह्म--पुरी " का पता लगा सकते हैं। तथा इसी आयुमें [१] शारीरिक स्वास्थ्य, [२] दीर्घ आयुष्य और [३] सुप्रजा निर्माण की शक्ति, आदिकी नींव डाल सकते हैं। इस रीतिसे सच्चे ब्रह्म-चारी, ब्रह्मपुरीमें जाकर, ब्रह्मज्ञानी बनकर, ब्रह्मनिष्ठ रहते हुए उत्तर तीनों आश्रमोंमें शांतिके साथ त्यागपूर्वक भोग करते हुए भी कमलपत्रके समान निर्लेप और निर्दोष जीवन व्यतीत कर सकते हैं। इस विषयके आदर्श वसिष्ठ, याज्ञवल्क्य, जनक, श्रीकृष्ण आदि हैं।

हरएक आयुमें ब्रह्मज्ञानके लिये प्रयत्न होना ही चाहिये। यहाँ उक्त बात इसलिये लिखी है कि यदि नवयुवकोंकी प्रवृत्ति इस दिशामें हो गई, तो उनको अपना जीवन पवित्र बनाकर उत्तम नागरिक बननेद्वारा सब जगत् में सच्ची शांति स्थापन करनेके महत्कार्यमें अपना जीवन समर्पण करनेका बडा सौभाग्य प्राप्त हो सकता है। अस्तु। यह मंत्र और भी बहुत बातोंका बोध कर रहा है, परंतु यहाँ स्थान न होनेसे अधिक स्पष्टीकरण

यहाँ नहीं हो सकता। आशा है कि पाठक उक्त दृष्टिसे इस मंत्रका अधिक विचार करेंगे। इसी मंत्रका और स्पष्टीकरण अगले मंत्रमें है, देखिये—

मंत्र २९ में जो कथन है, उसीका स्पष्टीकरण इस मंत्रमें है। ब्रह्मपुरीका ज्ञान प्राप्त होनेपर जो अपूर्व लाभ होता है, उसका वर्णन इस मंत्रमें है। [१] अति वृद्ध अवस्थाके पूर्व उसके चक्षु आदि इंद्रिय उसको छोडते नहीं; और [२] न प्राण उसको उस वृद्ध अवस्थाके पूर्वही छोडता है। प्राण जल्दी चला गया, तो अकालमें मृत्यु होता है और अल्प आयुमें इंद्रिय नष्ट होनेसे अंधापन आदि शारीरिक न्यूनता कष्ट देती है। ब्रह्मज्ञानीको ये कष्ट नहीं होते।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| आठ | वर्षकी | आयुतक | कुमार- | अवस्था |
| सोलह | ,, | ,, | बाल्य | ,, |
| सत्तर | ,, | ,, | तारुण्यकी | ,, |
| सौ | ,, | ,, | वृद्ध | ,, |
| एकसोवीस | ,, | ,, | जीर्ण | ,,। पश्चात् मृत्यु। |

ब्रह्मज्ञानीका प्राण जरा अवस्थाके पूर्व नहीं जाता। इस अवस्थातक वह आरोग्य और शांतिका उपभोग लेता है और तत्पश्चात् अपनी इच्छासे शरीरका त्याग करता है। जैसा कि भीष्मपितामह आदिकोंने किया था। ( इस विषयमें स्वा०मं०का "मानवी आयुष्य" नामक पुस्तक देखिये। )

तात्पर्य यह ब्रह्मविद्या इस प्रकार लाभदायक है। ये लाभ प्रत्यक्ष हैं। इसके अतिरिक्त जो अभौतिक अमृतका लाभ होता है, तथा आत्मिक शक्तियोंके विकासका अनुभव होता है, वह अलग ही है। पाठक इसका विचार करें। अगले मंत्रमें देवोंकी नगरीका स्वरूप बताया है, देखिये—

## (१२) ब्रह्मकी नगरी। अयोध्या-नगरी।

यह मनुष्यशरीरही "देवोंकी अयोध्या-नगरी" है। इसके नौ द्वार हैं। दो आंख, दो कान, दो नाक, एक मुख, एक मूत्रद्वार और एक

गुदद्वार मिलकर नौ दरवाजे हैं। पूर्वद्वार मुख है और पश्चिमद्वार गुदा है। पूर्वद्वारसे अंदर प्रवेश होता है और पश्चिमद्वारसे बाहर गमन होता है। अन्य द्वार छोटे हैं और उनसे करनेके कार्य निश्चितही हैं। प्रत्येक द्वारमें रक्षक देव मौजूद हैं और वे कभी अपना नियोजित कार्य छोडकर अन्य कार्य नहीं करते। इन नौ द्वारोंके विषयमें श्रीमद्भगवद्गीतामें निम्न प्रकार कहा है— " जो ब्रह्ममें अर्पण कर आसक्ति--विरहित कर्म करता है, उसको वैसेही पाप नहीं लगता, जैसे कि कमलके पत्तेको पानी नहीं लगता। अतएव कर्मयोगी शरीरसे, मनसे, बुद्धिसे और इंद्रियोंसेभी, आसक्ति छोडकर आत्मशुद्धि के लिये कर्म किया करते हैं। जो योगयुक्त हो गया, वह कर्मफल छोडकर अंतकी पूर्ण शांति पाता है, परंतु जो योगयुक्त नहीं है, वह वासनासे फलके विषयमें सक्त होकर बद्ध हो जाता है। सब कर्मोंका मनसे संन्यास कर, जितेंद्रिय देहवान् पुरुष नौ द्वारोंके इस देहरूपी नगरीमें न कुछ करता और न कराता हुआ आनंदसे रहता है॥ [गीता ५।१०-१३]" अर्थात् सब कुछ करता हुआ न करनेवाले के समान शांत रहता है। यह श्रेष्ठ सिद्धि इस देहमें रहते हुए प्रयत्न से प्राप्त हो सकती है।

नौ द्वारोंके अतिरिक्त इस देहमें किंवा इस ब्रह्मपुरीमें आठ चक्र हैं। [१] मूलाधार चक्र-- गुदाके पास पृष्ठवंशसमाप्तिके स्थानमें है, यही इस नगरीका मूल आधार है। [२] स्वाधिष्ठान चक्र— उसके ऊपर है। [३] मणिपूरक चक्र— नाभिस्थानमें है। [४] अनाहत चक्र— हृदय-स्थानमें है। [५] विशुद्धि चक्र— कंठस्थानमें है। [६] ललना चक्र— जिह्वामूलमें है। [७] आज्ञाचक्र— दोनों भौहोंके बीचमें है। [८] सहस्रार चक्र— मस्तिष्कमें है। इसके अतिरिक्त और भी चक्र हैं, परंतु ये मुख्य हैं। इनमेंसे एक एक चक्रका महत्त्व योगसाधनके मार्गमें अत्यंत है, क्योंकि प्रत्येक चक्रमें प्राण पहुँचनेसे वहाँसे अद्भुत शक्तिका आविष्कार होता है। इन चक्रोंके कारण यह नगरी बडी शक्तिशाली हुई है। जैसे कीलेपर शत्रुनिवारण के लिये शस्त्रास्त्र रहते हैं, वैसे ही इस नगरीके संरक्षण के लिये इन आठ चक्रोंमें संपूर्ण शक्तियाँ शस्त्रास्त्रोंसमेत रखी हैं।

इन चक्रोंके द्वारा ही हमारा आरोग्य है और बुद्धि, मन, इंद्रियाँ और शरीर की सब शक्ति है। जो मनुष्य ये सब शक्तियोंके आठ केंद्र अपने आधीन कर लेता है, उसको शारीरिक आरोग्य, दीर्घ आयुष्य. सुप्रजा निर्माणकी शक्ति, इंद्रियोंकी स्वाधीनता, मनकी शांति, बुद्धिकी समता और आत्मिक बल सहज प्राप्त होता है।

इनमें जो हृदयकोश है, उस कोशमें "आत्मन्वत् यक्ष" रहता है, इस यक्षको ब्रह्मज्ञानीही जानते हैं। यही यक्ष केन-उपनिषद् में है और देवी–भागवत की कथामें भी है। यह यक्षही सब का प्रेरक है, यह "आत्मवान् यक्ष" है। यह सब इंद्रियों और प्राणोंको प्रेरणा करके सबसे कार्य कराता है। यही अन्य देवोंका अधिदेव है; शरीरमें जो देवोंके अंश हैं, उन सब देवोंकी नियंत्रणा करनेवाला यही आत्मदेव है। यही आत्माराम है। इस "राम" की यह दिव्य नगरी "अयोध्या" नामसे सुप्रसिद्ध है।

इस नगरीमें तेजोमय स्वर्ग है। स्वर्गधाम यहाँही है, स्वर्गप्राप्तिके लिये बाहर जानेकी जरूरत नहीं है। इस पुरीमें ही स्वर्ग है, जो इसको देखना चाहते हैं, यहाँ ही देखें। सात्त्विक भावना, राजस भावना और तामस भावना ये तीन इसके आरे हैं। इसके कारण इसमें तीन गतियाँ उत्पन्न होती हैं। इसको देखनेसे, इसकी अद्भुत रचना का पता लग सकता है। इन तीनों गतियोंको शांत करके त्रिगुणोंके परे जानेसे उस "आत्मन्वान् यक्ष" का दर्शन होता है।

यह जैसी ब्रह्मकी नगरी [ ब्रह्मणः पूः ] है, उसी प्रकार यही [ देवानां पूः ] देवोंकी नगरी भी है। जैसी यह ब्रह्मसे परिपूर्ण है, वैसीही यह देवोंसे परिपूर्ण है। पृथिव्यादि सब देव और देवतायें इसमें रहती हैं और उनको आकर्षण करनेवाला यह आत्मदेव इसमें अधिष्ठाता रहता है। यह आत्मन्वान् यक्ष "आत्मा" शब्दके पुल्लिंग होनेपर न पुरुष है, "देवी" शब्दके स्त्रीलिंग होनेपर न स्त्री है और "यक्षं" शब्द नपुंसकलिंग

होनेसे न वह नपुंसक है। तीनों लिंगोंसे भिन्न वह शुद्ध तेजस्वी "केवल आत्मा" है। यही दर्शनीय है। उक्त ब्रह्मपुरीमें जाकर इसका दर्शन कैसे किया जाता है, यह बात अगले मंत्रमें कही है—

## (१३) अपनी राजधानीमें ब्रह्माका प्रवेश।

यह ब्रह्मपुरी तेजस्वी है और [ हरिणी ] दुःखोंका हरण करनेवाली है। इसको प्राप्त करनेसे तथा पूर्णतासे वशीभूत करनेसे सबही दुःख दूर हो जाते हैं। इसीलिये इसको " पुरी " कहते हैं, क्योंकि इसमें पूर्णता है। जो पूर्ण होती है, वही " पुरी " कहलाती है। पूर्ण होनाही यशस्वी बनना है। जो परिपूर्ण बनता है, वही यशस्वी होता है। अपूर्णताके साथ यशका संबंध नहीं होता, परंतु सदा पूर्णताके साथही यशका संबंध होता है।

जो तेजस्वी, दुःखहारक, पूर्ण और यशस्वी होता है, वह कभी पराजित नहीं होता, अर्थात् सदा विजयी होता है। " [ १ ] तेज, [ २ ] निर्दोषता, [ ३ ] पूर्णता, [ ४ ] यश और [ ५ ] विजय " ये पांच गुण एक दूसरेके साथ मिलेजुले रहते हैं। [ १ ] भ्राज, [ २ ] हरण, [ ३ ] पुरी, [ ४ ] यश, [ ५ ] अपराजित ये मंत्रके पांच शब्द उक्त पांच गुणोंके सूचक हैं। पाठक इन शब्दोंको स्मरण रखें और उक्त पांच गुणोंको अपनेमें स्थिर करने और बढानेका यत्न करें। जहां ये पांच गुण होंगे, वहां [ हिरण्य ] धन रहेगा, इसमें कोई संदेह ही नहीं है। धन्यता जिससे मिलती है, वही धन होता है और उक्त पांच गुणोंके साथ धन्यता अवश्य ही रहेगी।

उक्त पांच गुणोंसे युक्त ब्रह्म–नगरीमें ब्रह्म प्रविष्ट होता है। पाठक प्रत्यक्ष अनुभव कर सकते हैं कि अपने अंदर व्यापक यह ब्रह्म हृदयाकाशमें है। जब अपना मन बाहरके कामधंधे छोड कर एकाग्र हो जाता है, तब आत्माका ज्ञान होनेकी संभावना होती है और तभी ब्रह्मका पता लगना संभव है। क्योंकि वेदमें अन्यत्र कहा है कि " जो पुरुषमें ब्रह्मको देखते हैं,

वेही परमेष्ठीको जान सकते हैं। " [ अथर्व० १०।७।१७ ] अर्थात् जो अपने हृदयमें ब्रह्मका आवेश अनुभव करते हैं, वेही परमेष्ठी प्रजापतिको जान सकते हैं।

## (१४) अयोध्याके मार्गका पता।

प्रिय पाठको! यहाँतक आपका मार्ग है। आप कहाँतक चले आये हैं और आपके स्थानसे यह अयोध्या नगरी कितनी दूर है, इसका विचार कीजिये। इस अयोध्या-नगरीमें पहुँचतेही रामराजाका दर्शन नहीं होगा, क्योंकि राजधानीमें जाते ही महाराजाकी मुलाकात नहीं हो सकती। वहाँ रहकर तथा वहाँ के स्थानिक अधिकारी सत्य श्रद्धा आदिकोंकी प्रसन्नता संपादन करके महाराजाके दरबारमें पहुँचना होता है। इसलिये आशा है कि आप जरा शीघ्र गतिसे चलेंगे और वहाँ जलदी पहुँचेंगे। आपके साथी ये ईर्ष्या, द्वेष आदि हैं, ये आपको जल्दी चलने नहीं देते; प्रति क्षण इनके कारण आपकी शक्ति क्षीण हो रही है, इसका विचार कीजिये और सब झंझटोंको दूर कर एकही उद्देश्यसे अयोध्याजीके मार्गका आक्रमण कीजिये। फिर आपको उसी " यक्ष " का दर्शन होगा कि जिसका दर्शन एक वार इंद्रने किया था। आपको मार्गमें " हैमवती उमादेवी " दिखाई देगी। उसको मिलकर आप आगे बढ जाइये। वह देवी आपको ठीक मार्ग बता देगी। इस प्रकार आप भक्तिकी शांत रोशनीमें सुविचारोंके साथ मार्ग आक्रमण कीजिये, तो बडा दूरका मार्गभी आपके लिये छोटा हो सकता है। आशा है कि आप ऐसाही करेंगे और फिर भूलकर भटकेंगे नहीं।

## (१५) केनसूक्त और केनोपनिषद्।

जैसा यह केनसूक्त अथर्ववेदमें है, वैसाही उपनिषदोंमें केनोपनिषद् है। दोनोंका प्रारंभ 'केन' इस पदसे ही हुआ है। यही 'केन' पद बडा महत्त्व-पूर्ण है, इसका अर्थ 'किससे?' ऐसा होता है। सब तत्त्वज्ञानोंका उगम इसी पदसे होता है। यह जो संसार दीखता है, वह (केन) किसने बनाया,

और [ केन ] किससे बनाया, तथा [ केन ] किसने इसका विचार किया, [केन] किसकी सहायतासे विचार किया, [ केन ] किस साधनसे विचार किया, किस कारण विचार किया, इसको जो बोध हो रहा है, वह कैसे होता है, इत्यादि अनेक विचार इस ' केन ' शब्दमें हैं ।

मनुष्य जो देखता है, उसका हेतु जानना चाहता है, छोटेसे छोटा बालक भी जब आश्चर्यसे किसीकी ओर देखता है, तो उसका कारण जानना चाहता है । यह कौन है, क्या करता है, कहाँसे आया, कहाँ जायगा, ऐसे अनेक-विध प्रश्न बालक करता है और हरएक प्रश्नका उत्तर जानना चाहता है । उत्तरसे समाधान हुआ, तो ही वह चुप रहता है, नहीं तो फिर प्रश्न पूछता ही रहता है । इतनी विलक्षण जिज्ञासा मानवके मनमें स्वभावतया होती है ।

परंतु जब मनुष्य बडा होता है, तब संसारकी चिन्तामें फँसकर इस जिज्ञासाको खो बैठता है और फिर वह [ केन ] किससे यह हुआ, ऐसा प्रश्न करना भूल जाता है। जब यह प्रश्न करना भूल जाता है, तबसे इसको ज्ञान प्राप्त होना भी बंद होता है। क्योंकि ज्ञान तो जिज्ञासा रही, तो ही हो सकता है ।

इस विश्वमें करोडों मनुष्य हैं, परंतु उनमेंसे कितने लोग ' मैं कहांसे आया? क्यों यहां आया हूं? किधर मुझे जाना है?' इत्यादि स्वाभाविक उत्पन्न होनेवाले प्रश्नोंको अपने मनमें उत्पन्न होने देते हैं, येही प्रश्न इस 'केन'-पदसे यहाँ किये गये हैं। साधारणतः मनुष्य जागता है, खाता है, सोता है, फिर जागता है और अन्तमें मर जाता है ।

यह जीवन-मरणका व्यापार इतना आश्चर्यकारक है कि किसी मननशील मनुष्यके मनमें इस संबंधके प्रश्न आये विना नहीं रह सकते । परंतु कितने मनुष्य इसका विचार करते हैं ? मनन करनेवाला ही मनुष्य कहलायेगा । जो मनुष्य मनन नहीं करता, उसको मनुष्य कहना असंभव है। अतः इस मनुष्यसमाजमें वेही मनुष्य हैं कि जो ' केन ' यह प्रश्न करते हैं । यह है ' केन ' शब्दका महत्त्व । यह प्रश्न मनुष्यकी मानवता सिद्ध करनेवाला है।

पाठक इस शब्दका महत्त्व जानें और अपने जीवनका विचार करना इससे सीखें।

मैं किस शक्तिसे बोलता हूं? किस शक्तिसे सोचता हूं? किस शक्तिसे जीवित रहता हूं? किस शक्तिसे जन्ममरण तथा प्रजनन हो रहे हैं? इस संपूर्ण संसारके आधारमें कौन है? वह इसका निर्माण क्यों करता है? ये प्रश्न हैं जो हरएक मनुष्यके मनमें उत्पन्न होने चाहिये। परंतु किन मनुष्योंके अन्तःकरणमें ये प्रश्न उठते हैं? पाठकों! विचार तो कीजिये।

अर्थात् मनुष्यजाति अगणित वर्षोंसे इस भूमंडलपर उत्पन्न हुई है, परंतु अभीतक सब मनुष्य सच्चे मानव नहीं बने, जो 'केन' इस प्रश्नको कर सकते हैं और उत्तर सुयोग्य गुरुसे प्राप्त होनेतक चुप नहीं रह सकते।

जैसे अन्यान्य कृमिकीटक जन्मते और मरते हैं, वैसेही मनुष्यप्राणी भी जन्मते और मरते हैं और मैं क्यों जन्मको प्राप्त हुआ और क्यों मर गया, इसका विचारतक करते नहीं। अपने जीवन के विषयमें कैसे प्रश्न करने चाहिये, यह इस सूक्तने स्पष्ट कर दिया है। मानवजीवनके विषयमें कई प्रश्न यहाँ हैं। यदि इतने ही प्रश्न मनुष्य करना सीख जाँयगे, तो उनको आत्मज्ञान हो जायगा और उनका जीवित सफल भी हो जायगा।

अतः पाठक इस जिज्ञासा-बुद्धिकी जाग्रति करनेवाले इस केनसूक्तका मनन करें और विश्वके अंदर जो अद्‌भुत शक्ति है, उस अद्‌भुत शक्तिके विषयमें ज्ञान प्राप्त करके अपने जीवन का सार्थक करें। मानवी जीवन की सफलता करनेवाला यह ज्ञान है। आशा है कि इस केनसूक्तने जो यह जिज्ञासा-जाग्रतिका-साधन बताया है, वह आचरणमें लाकर सब साधक सिद्ध बनेंगे।

---

# शुद्धि की विधि।



( अथर्व० २।१९। १-५ )

ऋषिः- अथर्वा। देवता- अग्निः। छन्दः- ( एकावसानम् )
१-४ निचृद्विषमा गायत्री; ५ भुरिग्विषमा।

अग्ने यत्ते तपस्तेन तं प्रति तप योऽ३स्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः ॥१॥

अग्ने यत्ते हरस्तेन तं प्रति हर योऽ३स्मान्द्वेष्टि० ॥२॥

अग्ने यत्तेऽर्चिस्तेन तं प्रत्यर्च योऽ० ॥३॥

अग्ने यत्ते शोचिस्तेन तं प्रति शोच यो० ॥४॥

अग्ने यत्ते तेजस्तेन तमतेजसं कृणु यो० ॥५॥

( अथर्व० २।२०।१-५ )

ऋषिः- अथर्वा । देवता- वायुः । छन्दः- ( एकावसानम् )
१-४ निचृद्विषमा गायत्री, ५ भुरिग्विषमा ।

वायो यत्ते तपस्तेन तं प्रति तप यो० ॥१॥
वायो यत्ते हरस्तेन तं प्रति हर यो० ॥२॥
वायो यत्तेऽर्चिस्तेन तं प्रत्यर्च यो० ॥३॥
वायो यत्ते शोचिस्तेन तं प्रति शोच यो० ॥४॥
वायो यत्ते तेजस्तेन तमतेजसं कृणु यो० ॥५॥

( अथर्व० २।२१।१-५ )

ऋषिः- अथर्वा । देवता- सूर्यः । छन्दः- ( एकावसानम् )
१-४ निचृद्विषमा गायत्री, ५ भुरिग्विषमा ।

सूर्य यत्ते तपस्तेन तं प्रति तप यो० ॥१॥
सूर्य यत्ते हरस्तेन तं प्रति हर यो० ॥२॥
सूर्य यत्तेऽर्चिस्तेन तं प्रत्यर्च यो० ॥३॥
सूर्य यत्ते शोचिस्तेन तं प्रति शोच यो० ४
सूर्य यत्ते तेजस्तेन तमतेजसं कृणु यो० ॥५॥

( अथर्व० २।२२। १-५ )
ऋषिः- अथर्वा। देवता- चन्द्रः। छन्दः- ( एकावसानम् )
१-४ निचृद्विषमा गायत्री, ५ भुरिग्विषमा।

चन्द्र यत्ते तपस्तेन तं प्रति तप यो० ॥१॥
चन्द्र यत्ते हरस्तेन तं प्रति हर यो० ॥२॥
चन्द्र यत्तेऽर्चिस्तेन तं प्रत्यर्च यो० ॥३॥
चन्द्र यत्ते शोचिस्तेन तं प्रति शोच यो० ॥४॥
चन्द्र यत्ते तेजस्तेन तमतेजसं कृणु यो० ॥५॥

( अथर्व० २।२३।१-५ )
ऋषिः- अथर्वा। देवता- आपः। छन्दः- ( एकावसानम् )
१-४ निचृद्विषमा गायत्री, ५ स्वराड्विषमा।

आपो यद्वस्तपस्तेन तं प्रति तपत यो० ॥१॥
आपो यद्वो हरस्तेन तं प्रति हरत यो० ॥२॥
आपो यद्वोऽर्चिस्तेन तं प्रत्यर्चत यो० ॥३॥
आपो यद्वः शोचिस्तेन तं प्रति शोचत यो० ॥४॥
आपो यद्वस्तेजस्तेन तमतेजसं कृणुत योऽस्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः ॥५॥

अर्थ- हे अग्नि, वायु, सूर्य, चन्द्र और आप् देवताओं ! आपके अन्दर जो [ तपः ] तपाने की शक्ति है, उससे [ तं प्रति तप ] उसको तप्त करो [ यः अस्मान् द्वेष्टि ] जो अकेला हम सब का द्वेष करता है और [ यं वयं द्विष्मः] जिसका हम सब द्वेष करते हैं ॥ १ ॥ हे देवो ! जो आप के अन्दर [हरः] हरण करने की शक्ति है, उस से उसका [ प्रतिहर ] दोष हरण करो, जो हमारा द्वेष करता और जिसका हम द्वेष करते हैं ॥ २ ॥ हे देवो ! जो आप के अंदर [ अर्चिः ] दीपन शक्ति है, उससे उसका [ प्रत्यर्च ] संदीपन करो, जो हमारा द्वेष करता है और जिसका हम द्वेष करते हैं ॥ ३ ॥ हे देवो ! जो आप के अंदर [ शोचिः ] शुद्ध करने की शक्ति है, उससे उसको [ प्रति शोच ] शुद्ध करो, जो हमारा द्वेष करता है और जिसका हम द्वेष करते हैं ॥ ४ ॥ हे देवो ! जो आपके अन्दर [ तेजः ] तेज है, उससे उसको [ अतेजसं ] अतेजस् करो, जो हमारा द्वेष करता है और जिसका हम द्वेष करते हैं ॥ ५ ॥

भावार्थ- हे अग्नि, वायु, सूर्य, चन्द्र और आप् देवो ! आपके प्रत्येक के अन्दर तप, हर, अर्चि, शोचि, और तेज ये पांच शक्तियाँ हैं, इसलिये कृपा करके हमारे द्वेषकों को इन शक्तियों से परिशुद्ध करो, अर्थात् उनको तपाकर, उनके दोषों को हरा कर, उनमें आंतरिक प्रकाश उत्पन्न करके, उनकी शुद्धि करके और उनको आप के दिव्य तेज से प्रभावित करके शुद्ध करो। जिस से वे कभी किसी का द्वेष न करेंगे और मिलजुल कर आनन्द से रहेंगे।

## (१) पांच देव।

इन पांच सूक्तों में पांच देवताओं की प्रार्थना की गई है अथवा दुष्टोंके सुधार के कार्य में उन से शक्तियों की याचना की गई है। ये पांच देवताएं ये हैं—

"अग्नि, वायु, सूर्य, चन्द्र, आपः।"

अग्नि में तपाने की शक्ति, वायु में हिलाने की शक्ति, सूर्य में प्रकाश-

शक्ति, चन्द्र में सौम्यता और आप [ जल ] में पूर्ण शांति है। अर्थात् ये देवताएँ इस व्यवस्था से एक के पश्चात् दूसरी आ गई हैं कि, पहले तपाने से प्रारम्भ होकर सब को अन्त में शांति मिल जावे। अंतिम दो देव चंद्र और आप् पूर्ण शांति देनेवाले हैं। अग्नि और सूर्य तपानेवाले हैं और वायु प्राणगति या जीवन गति का दाता है। यदि पाठक यह व्यवस्था देखेंगे, तो उनको दुष्टों का सुधार करने की विधि निश्चय से ज्ञात होगी।

## (२) पंचायतन।




पहले अग्नि तपाता है, वायु उसमें गति करता है और ये दोनों सूर्य के उग्र प्रकाश में उसे रख देते है। उसके पश्चात् चन्द्रमा का सौम्य प्रकाश आता है और पश्चात् जलतत्त्व की पूर्ण शान्ति या शांतिमय जीवन उसे प्राप्त होता है। शुद्ध होने का यह मार्ग है। यह क्रम विशेष महत्त्वपूर्ण है और इसीलिये इन पांचों सूक्तों का विचार यहाँ इकट्ठा किया है।

## (३) पाँच देवों की पाँच शक्तियाँ।

पाँच देवों की पाँच शक्तियाँ इन सूक्तों में वर्णन की हैं। उनके नाम ये हैं।

"तपः, हरः, आर्चिः, शोचिः, तेजः" ये पाँच शक्तियाँ हैं। ये पाँचों शक्तियाँ प्रत्येक देव के पास हैं। इससे पाठक जान सकते हैं कि, हरएक की ये शक्तियाँ भिन्न हैं। अग्नि का तेज, सूर्य का तेज और जल का तेज

भिन्न होने में किसी को भी शंका नहीं हो सकती। इसलिये प्रत्येक देवता के पास ये पाँच शक्तियाँ हैं, परन्तु उनका स्वरूप और कार्य भिन्न भिन्न ही है। जैसा "हरः" नामक शक्ति के विषयमें देखिये। 'हरः' का अर्थ है, "हरण करना" हर लेना। यहाँ इस एक ही शक्ति का उपयोग पाँच देव किस प्रकार करते हैं, देखिये—

१ अग्नि— शीतता का हरण करता है, तपाता है।
२ वायु— आर्द्रता का हरण करता है, सुखाता है।
३ सूर्य— समय का हरण करता है, आयु घटाता है।
४ चन्द्र— मनस्ताप का हरण करता है, मनकी प्रसन्नता देता है।
५ जल— शारीरिक मल का हरण करता है, शुद्धता करता है।

प्रत्येक देव हरण करता है, परन्तु उसके हरण करने के पदार्थ भिन्न हैं, इसी प्रकार "तपन, हरण, अर्चन, शोचन और तेजन के द्वारा इन देवों से मनुष्य का सुधार होता है। प्रत्येक देवता के ये पाँच गुण हैं और पाँच देवता हैं, इसलिये सुधार होने के लिये पच्चीस छाननियों से छाने जाने की आवश्यकता है, यह बात पाठक विचार करने से सहज हीमें समझ सकेंगे।

यह शुद्धि की विधि देखने के लिये हमें यहाँ इन पाँच गुणशक्तियों का अवश्य विचार करना चाहिये—

१ तपः- तपाना, तपना। इसका महत्व बडा भारी है। सुवर्णादि धातु अग्नि में तपनेसे ही शुद्ध होते हैं। कायिक, वाचिक, मानसिक तपसे ही मनुष्य की शुद्धि होती है। तपना अनेक प्रकार से होता है। तप बहुत प्रकार के हैं, उन सब का उद्देश्य शुद्धि करना ही है।

२ हरः- हरण करना, हर लेना। दोषों को हरण करना, दोषों को दूर करना। सुवर्णादि धातुओं को अग्नि में तपाने से दोष दूर होते हैं और उनकी शुद्धता होती है। इसी प्रकार अन्यान्य तप करने से दोष दूर होते हैं और शुद्धि होती है।

३ अर्चिः— अर्च् धातु का अर्थ "पूजा और प्रकाश" है। पूर्वोक्त दो विधियों द्वारा शुद्धता होनेके पश्चात् ही यह पूजा या उपासनाका प्रकाश उस मनुष्य के अन्दर डाला जाता है। दोष दूर होने के पश्चात् ही यह होना है, इससे पूर्व नहीं।

४ शोचिः— शुच् धातु का अर्थ शोधन करना है, शुद्धता करना। तप, दोषहरण और अर्चन के पश्चात् शोधन हुआ करता है। शोधन का अर्थ बारीक से बारीक दोषों को हटाना। हरण और शोधन में जो भेद है, वह पाठक अवश्य देखें। स्थूल दोषों का हरण होता है और सूक्ष्म दोषों का शोधन हुआ करता है, इस प्रकार शोधन होने के पश्चात्—

५ तेजः— तेजन करना है। तिज् धातु का अर्थ तेज करना और पालन करना है। शस्त्र की धारा तेज की जाती है, इस प्रकार का तेजन यहाँ अभीष्ट है। तीखा करना, तेज करना, बुद्धि की तीव्रता संपादन करना।

उदाहरण के लिये लोहा लीजिये। पहले [ तपः ] तपाकर उसको गर्म किया जाता है, पश्चात् उसके दोष [ हरः ] दूर किये जाते हैं, पश्चात् उसको किसी आकारमें ढाला [ अर्चिः ] जाता है, नंतर [ शोचिः ] पानी में बुझाकर जल पिलाया जाता है और तत्पश्चात् [ तेजः ] उस शस्त्र को तेज किया जाता है। यह एक चक्कू, छुरी आदि बनाने की साधारण बात है, इसमें भी न्यूनाधिक प्रमाण से इन विधियों की उपयोगिता होती है। फिर मनुष्य जैसे श्रेष्ठ जीव की शुद्धता के लिये इनकी उपयोगिता अन्यान्य रीतियों से होगी, इसमें कहने की क्या आवश्यकता है? तात्पर्य "तपन, हरण, अर्चन, शोधन और तेजन" यह पाँच प्रकार की शुद्धि की विधि है, जिससे दोषी मनुष्य की शुद्धता हो सकती है। दुष्ट मनुष्य का सुधार करके उसको पवित्र महात्मा बनाने की यह वैदिक रीति है। पाठक इसका बहुत मनन करें।

## (४) मनुष्य की शुद्धि।

अब यह विधि मनुष्य में किस प्रकार प्रयुक्त होती है, इसका विचार



करना चाहिये। इस कार्य के लिये पूर्वोक्त देव मनुष्य में कहाँ और किस रूप में रहते हैं, इसका विचार करना चाहिये। इसका निश्चय होनेसे इस शुद्धीकरण-विधि का पता स्वयं लग सकता है। इसलिये पूर्वोक्त पाँच देव मनुष्य के अन्दर कहाँ और किस रूपमें विराजमान हैं, यह देखिये—

## (५) देवता-पंचायतन।

मनुष्य में अग्नि, वायु, सूर्य, चन्द्र और आप् ये पांच देवताएं निम्न-लिखित रूप से रहती हैं—

१ अग्निः [ अग्निर्वाक् भूत्वा मुखं प्राविशत् ] = अग्नि वाणी का रूप धारण करके मनुष्य के मुख में प्रविष्ट हुआ है। अर्थात् मनुष्य के अन्दर अग्नि का रूप वाक् है।

२ वायुः [वायुः प्राणो भूत्वा नासिके प्राविशत्] = वायु प्राण का रूप धारण करके नासिकाद्वारा अन्दर प्रविष्ट हुआ है और वह प्राण एकादशविध होकर सब शरीर में व्यापता है।

३ सूर्यः [सूर्यः चक्षुर्भूत्वा अक्षिणी प्राविशत्] = सूर्य नेत्रे-न्द्रिय बनकर आँखों में प्रविष्ट हुआ है।

४ चन्द्रः [चन्द्रमा मनो भूत्वा हृदयं प्राविशत्] = चन्द्रदेव मन का रूप धारण करके हृदय में आ वसा है।

५ आपः [ आपो रेतो भूत्वा शिश्नं प्राविशन् ] = जल रेत बन कर शिश्न के स्थान पर वसा है।

ये पांच देव इन पांच रूपों में अपने आप को ढाल कर मनुष्य के देह में आकर इन स्थानों में वसे हैं। यह बात विशेष विस्तारपूर्वक ऐतरेय उपनिषद् में लिखी है, वहाँ ही पाठक देखें। यहाँ जो वाक्य ऊपर लिये हैं, वे ऐतरेय उपनिषद् [ ऐ० उ० १।२ ] में से ही लिये हैं। इन वाक्यों के मनन से पता लगेगा कि इन देवों का शरीर में निवास कहाँ है। अब ये अर्थ लेकर पूर्वोक्त मंत्रों के अर्थ देखिये—

सूक्त १९ = [ अग्नि = वाणी ] = हे वाणी ! जो तेरे अन्दर तप है, उस तप से उसको तप्त कर, जो हमारा द्वेष करता है। तथा जो तेरे अन्दर हरणशक्ति है, उससे उसी के दोष हरण कर। जो तेरे अन्दर दीपनशक्ति है, उससे उसी का अंतःकरण प्रकाशित कर। जो तेरे अंदर शोधक गुण है, उससे उसकी शुद्धि कर और जो तेरे अन्दर तेज है, उस से उसी को तेजस्वी बना ॥ १-५ ॥

सूक्त २० = [ वायु = प्राण ] = हे प्राण ! जो तेरे अन्दर तप, दोष-हरण-शक्ति, दीपन-शक्ति, शोधन शक्ति और तेजनशक्ति है, उन शक्तियों से उसके दोष दूर कर कि जो हम सबका द्वेष करता है ॥१-५॥

इसी प्रकार अन्यान्य सूक्तोंके विषयमें जानना योग्य है। प्रत्येक की पांच शक्तियां हैं और उनसे जो शुद्धता होनी हैं, उस का मार्ग निश्चित है, वह इस अर्थसे अब स्पष्ट हो चुका है। जो बाह्य देवताएं हैं, उनके अंश हमारे अन्दर विद्यमान हैं; उन अंशोंकी अनुकूलता प्रतिकूलतासे ही मनुष्य का सुधार या असुधार होता है। यह जानकर इस रीतिसे अपनी शुद्धता करने का यत्न करना चाहिए, तथा जो द्वेष करनेवाले दुर्जन होंगे, उनके सुधारका भी इसी रीतिसे यत्न करना योग्य है।

## ( ६ ) शुद्धिकी रीति।

शुद्धिकी रीति पंचविध है, अर्थात् पांच स्थानोंमें शुद्धि होनी चाहिये, तब दोषयुक्त मनुष्य की शुद्धता हो सकती है। इस का संक्षेप से वर्णन देखिये—

१ वाणी का तप-- सबसे पहिले वाणीका तप करना चाहिये। जो शुद्ध होना चाहता है, या जिसके दोष दूर करने हैं, उसको सब से प्रथम वाणीका तप करना चाहियें। सत्य भाषण, मौन आदि वाणीका तप प्रसिद्ध है। वाणीके अन्दर जो दोष होंगे, उनको भी दूर करना चाहिये। वाणीमें प्रकाश या प्रसन्नता लानी चाहिये। जो बोलना है, वह सावधानीसे परिशुद्ध विचारों से युक्त ही बोलना चाहिये। इस प्रकार वाणीकी शुद्धता करनेका

यत्न करनेसे वाणीका तेज अर्थात् प्रभाव बहुत बढ जाता है और हरएक मनुष्य उसके शब्द सुननेके लिये उत्सुक हो जाता है। [ सूक्त १९ ]

२ प्राणका तप– प्राणायामसे प्राणका तप होता है। जिस प्रकार धोंक-नीसे वायु देनेसे अग्निका दीपन होता है, उसी प्रकार प्राणायामसे शरीरके नसनाडियोंकी शुद्धता होकर तेज बढ जाता है, शरीरके दोष दूर हो जाते हैं, प्रकाश बढता है, शोधन होता है और तेजस्विता भी बढ जाती है। इस अनुष्ठानसे मनुष्य निर्दोष होता है। [ सूक्त २० ]

३ आँखका तप– आँखद्वारा दुष्ट भाव से किसीकी ओर न देखना और मंगल भावनासे ही अपनी दृष्टिका उपयोग करना नेत्र का तप है। पाठक यहाँ विचार करें कि अपने आँखसे किस प्रकार पाप होते रहते हैं और किस प्रकार पतन होता है। इससे बचनेका यत्न हरएकको करना चाहिये। इसी तरह अन्यान्य इंद्रियों का संयम करना भी तप है, जो मनुष्य की शुद्धता कर सकता है। अपने इंद्रियों को बुरे पथसे हटाना और अच्छे पथ पर चलाना बडा महत्त्वपूर्ण तप है। इसीसे दोष हटते हैं, शोधन होता है और तेज भी बढता है। [ सूक्त २१ ]

४ मनका तप– सत्य पालन करना मनका तप है। बुरे विचारोंको मनसे हटाना भी तप है। इस प्रकारके मनके तप करनेसे मनके दोष दूर हो जाते हैं, मन पवित्र होता है और शुद्ध होकर तेजस्वी होता है। [सू० २२]

५ वीर्यका तप [ ब्रह्मचर्य ]–शिस्न इंद्रिय का, वीर्य का अथवा काम का तप ब्रह्मचर्य नाम से प्रसिद्ध है। ब्रह्मचर्य से सब अपमृत्यु दूर होते हैं और अनन्त प्रकारके लाभ होते हैं, रोगादि भय दूर होते हैं और निसर्गका आरोग्य मिलता है। ब्रह्मचर्य के विषय में सब लोग जानते ही हैं, इस-लिये इसके सम्बन्ध में अधिक लिखने की आवश्यकता नहीं है। ब्रह्मचर्य सब प्रकार से मनुष्यमात्र के उद्धार का हेतु है। [ सू० २३ ]

अग्नि [ वाणी ], वायु [ प्राण ]–सूर्य [ नेत्र आदि इंद्रिय ], चन्द्रमा [ मन ], आपः [ वीर्य ] इन देवों के आश्रय से मनुष्य की शुद्धि होने का

मार्ग यह है। प्रत्येक देवता की पाँच शक्तियों से मनुष्य के दोष हट जाते और उसमें गुण बढते जाते हैं। इस प्रकार क्रमशः मनुष्य शुद्ध होता हुआ उन्नत होता जाता है।

## (७) द्वेष करना।

इन सूक्तों के प्रत्येक मन्त्र में कहा है कि, जो [ द्वेष्टि ] द्वेष करता है, उसकी शुद्धता तप आदि द्वारा करना चाहिये। दूसरों का द्वेष करना इतना बुरा है! इससे अधिक बुरा और कोई कार्य नहीं है। यह सबसे बडा भारी पतन का कारण है।

आजकल अखबारों और मासिकों में देखिये, दूसरों का द्वेष अधिक लिखा जाता है और उन्नति का सच्चा मार्ग कम लिखा जाता है। दो-चार मित्र इकट्ठे बैठे या मिले, तो उनकी जो बात चीत शुरु होती है, वह भी किसी आत्मोन्नति के विषयपर नहीं होती, परन्तु किसी न किसी की निन्दा ही होती है। पाठक अपने अनुभव का भी विचार करेंगे, तो उनको पता लग जायगा कि, मनुष्य जितना कुछ बोलता है, उनमें से बहुतसा भाग दूसरे की निन्दा या दूसरे का द्वेष होता है। मनुष्यों के अवनति का यह प्रधान कारण है। यदि मनुष्य यह द्वेष करना छोड दे, तो उसका कितना कल्याण हो सकता है! परन्तु दूसरे का द्वेष करना बडा प्रिय और रोचक लगता है, इसलिये मनुष्य द्वेष ही करता जाता है और गिरता जाता है।

इसलिये इन पांच सूक्तों के प्रत्येक मन्त्रद्वारा उपदेश किया है कि, " जो [ द्वेष्टि ] द्वेष करता है, उसकी शुद्धि तप आदिसे होनी चाहिये।" क्योंकि सबसे अशुद्ध यदि कोई मनुष्य होगा, तो दूसरों का द्वेष करने-वाला ही है। यह स्वयंभी गिरता है और दूसरोंको भी गिराता है।

मन जिस का चिन्तन करता है, वैसा बनता है। यह मन का धर्म है। पाठक इसका स्मरण करें। जो लोग दूसरों का द्वेष करते हैं, वे दूसरोंके दुर्गुणों का निरन्तर मनन करते हैं, इस कारण प्रति दिन इनके मन में

दुर्गुणों की संख्या बढती रहती है, किसी कारण भी वह कम नहीं होती। पाठक विचार करें कि, मन ही मनुष्य की अवस्था निश्चित करता है। जैसा मन वैसा मानव, यह नियम अटल है। अब देखिये, जो मनुष्य दूसरों के दुर्गुणों का निरन्तर मनन करता है, उसका मन दुर्गुणमय बनता जाता है। अतः निन्दक मनुष्य दिन प्रतिदिन गिरता जाता है।

इसीलिये द्वेष करनेवालेको पश्चात्ताप आदि तप अवश्य करना चाहिये और अपनी शुद्धि करनी चाहिये। तथा आगे के लिये निन्दावृत्ति छोडना भी चाहिये। अन्यथा धोये हुए कपडों को फिर कीचड में फेंकने के समान दुरवस्था का सुधार हो ही नहीं सकता।

पाठक इन सब बातों का विचार करके अपनी परीक्षा करें और अपनी पवित्रता करनेद्वारा अपने सुधारका मार्ग आक्रमण करें। जो धर्म में नव-प्रविष्ट या शुद्ध हुए मनुष्य होंगे, उनकी सचमुच शुद्धि करने का अनुष्ठान भी इन सूक्तों के मनन से ज्ञात हो सकता है। नव-प्रविष्टों की इस प्रकार अनुष्ठानद्वारा सच्ची शुद्धि करने का मार्ग उनके लिये खुला होनेसे ही उनकी सच्ची उन्नति हो सकती है और वैदिक धर्म की विशेषता भी उनके मन में स्थिर हो सकती है। पाठक इन सब बातों का विशेष विचार करें और इन वैदिक आदेशों से लाभ उठावें।



# वेदका अध्यात्म-ज्ञान ।

## (१) संहिता और उपनिषद् ।

कई विद्वानों का कहना है कि, संहिताओंमें अध्यात्मविद्या नहीं है, वह उपनिषदों में ही है। इन विद्वानों में इस देश के तथा युरोपदेश के भी विद्वान् संमिलित हैं, जो वेद में अध्यात्मविद्या का होना स्वीकार नहीं करते। कई लोग उदारतासे इतना कहने लगे हैं कि संहिता में अल्प अंश से बिखरे हुए रूप में अध्यात्मविद्या है, परन्तु उसकी पूर्ण अवस्था उपनिषदोंमें हुई है। अर्थात् कहीं थोडेसे मंत्र इधरउधर संहिता में हैं, जिनमें अध्यात्मविद्या का विचार है; परंतु वह पूर्णता उसमें नहीं है, जो उपनिषदों में दिखाई देती है।

इसी मत का विचार करने के लिये इस निबंध का लेखन करने का विचार है। हमारा मत यह है कि, संहितामें सर्वत्र प्रायः अध्यात्म-विद्या ही मुख्यतया है और अन्य विद्याएँ गौण रूप से हैं। वेद की यह मुख्य विद्या प्रकाशित करने के लिये ही उपनिषदों का अवतार हुआ है और इन सब उपनिषदों ने मिलकर वैदिक अध्यात्मविद्या के महासागर से थोडे से रत्न अपने अन्दर संगृहित किये हैं, जिन से सब विद्वान् चकित हो रहे हैं। इस से पता लग सकता है, कि यदि वैदिक अध्यात्म विद्या का पूर्ण रूप से प्रकाश हो जायगा, तो विद्वान् लोग कितने आनंदित होंगे और वेद-विद्या में कितनी श्रद्धा रखने लगेंगे! इस लिये वेद-प्रेमियों को उचित है

कि, वे वेदमंत्रों का इस विद्या की दृष्टि से विचार करते जायँ और जो प्रकाश मिलेगा, उसे जनता में प्रकट करें। ऐसा करने से ही अध्यात्म-विद्या का गुह्य ज्ञान प्रकट होना संभव है।

## (२) वेद।

"वैदिक अध्यात्मविद्या" का विचार करने के समय "वेद," "अध्यात्म" और "विद्या" इन तीन शब्दों का विचार करना चाहिये। इस विचार से पता लग जायगा कि, इस विद्या के क्षेत्र में किस ज्ञानका सम्बन्ध आता है। अतः यहाँ "वेद" शब्द का विचार पहले करते हैं।

"वेद" एक है और उसके चार विभाग हैं। उन विभागों का नाम ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद है। इनका मुख्य कार्यक्षेत्र निम्न स्थान में दिया है-

| | | |
|---|---|---|
| १ ऋग्वेद | — सूक्तवेद | — सद्विचार |
| २ यजुर्वेद | — सत्कर्मवेद | — सत्कर्म |
| ३ सामवेद | — सदुपासनावेद | — सदुपासना। |
| ४ अथर्ववेद | — ब्रह्मवेद | — ब्रह्मज्ञान |

साधारण रीति से प्रत्येक वेद का कार्यक्षेत्र यह है। सूक्ष्म रूप से देखा जाय, तो इसका विचार अनंत है, परन्तु अति अल्प शब्दों से यहाँ यह कहा है। मनुष्य की उन्नति के लिये पहली आवश्यकता है सुविचार की। यह ऋग्वेद से पूर्ण होती है। ऋग्वेद में "सूक्त" हैं, सूक्त का अर्थ ही (सु + उक्त) उत्तम कहा हुआ ज्ञान अर्थात् उत्तम ज्ञान है। यह उत्तम ज्ञान मनुष्य को ऊपर उठाता है। यदि मनुष्य का जीवन बाल्य अवस्था से वेद के कथन के अनुसार हो जाय, तो उसकी उन्नति होने में संदेह ही नहीं हो सकता।

ऋग्वेद किस प्रकार मनुष्यों को उठाता है, इसका विचार जितना चाहे उतना विस्तृत हो सकता है। परन्तु इस प्रास्ताविक लेख में अधिक विस्तार

करना नहीं है। यहाँ संक्षेप से ही कहना है; इसलिये यह बात यहाँ अल्प शब्दों से ही कहते हैं–

अग्नि के सूक्त पढते पढते मंत्रों का प्रकट अर्थ यही प्रतीत होता है कि, ज्ञान और वाणी का प्रकाश करनेवाली यह देवता है। पढनेवाले के मनपर पहला बोध यह अंकित होता है कि, "अग्नि के समान हम भी ज्ञान और वक्तृत्वद्वारा अपना प्रकाश जगत् में फैलावें।"

इंद्र के सूक्त पढने से पता लगता है कि, इंद्र अपने संपूर्ण शत्रुओं को भगा देता हैं और स्वयं विजय प्राप्त करके सबका अधिराज होता है। ये मंत्र स्थूल अर्थ से पढने से भी यह बोध पढनेवाले के मन पर होता है कि, "मैं भी अपने शत्रुओं का नाश करूं और विजयी बनूं।"

केवल स्थूल अर्थ भी इस प्रकार उच्चता की ओर प्रेरणा करनेवाला है, फिर गूढ अर्थ का विचार होने लगा और उससे लोग बोध लेने लगे, तो उस अवस्था का विचार ही क्या कहना है ? अस्तु। इस प्रकार वैदिक ज्ञान मानवी उन्नति का साधक होने में कोई संदेह ही नहीं है। इस ढंग से ऋग्वेद विचारों की शुद्धता करता है, यजुर्वेद प्रशस्ततम श्रेष्ठ कर्मों की ओर मनुष्यों को झुकाता है, सामवेद सदुपासनाद्वारा मन की शांति रखने का हेतु है और अथर्ववेद आत्मिक बल बढाकर ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति करने में सहायक होता है। यह बोध स्थूल अर्थ लेने से ही होता है। परन्तु गूढ अर्थ लेने पर वेद का सभी भाग ब्रह्मविद्या का प्रकाशन करने-द्वारा मनुष्यों की उन्नति का मार्ग सुगम करता है। यह किस रीति से होता है, यह आगे क्रमशः बताया जायगा।

अस्तु। इस प्रकार यहाँ बताया कि वेद एक है और उसके चारों विभाग मानवी उन्नति के साधक किस ढंग से होते हैं। अब "अध्यात्म" शब्द का विचार करना है।

## (३) अध्यात्म।

अब अध्यात्म शब्द का विचार करना चाहिये और देखना चाहिये कि इस

शब्द से किसका ज्ञान होता है ? श्रीमद्भगवद्गीता में कहा है—

अक्षरं परमं ब्रह्म, स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते ।

( श्री० भ० गीता० ८।३ )

"कभी नष्ट न होनेवाला, सब से श्रेष्ठ तत्त्व ब्रह्म कहलाता है और स्व-भाव का नाम अध्यात्म है। "यहाँ" स्व-भाव" शब्द का अर्थ स्वकीय भाव अर्थात् " अपना अस्तित्व " है। "मैं हूं" यह जो भाव प्रत्येक प्राणिमात्र के अन्दर है, उस स्वकीय भाव का नाम अध्यात्म है। अन्य पदार्थों का भान नष्ट होने पर भी "मैं हूं" इस भाव का ज्ञान या प्रतीति नष्ट नहीं होती, इसलिये यह निज भाव है, अतः इसका नाम "स्वभाव" है। इस अपने निजू भाव अथवा स्वकीय अस्तित्व के भाव का ज्ञान अध्यात्म नाम से प्रसिद्ध है। यही मुख्य विचार है। "मैं कैसा हूं, मैं कौन हूं, मैं कैसा यहाँ आया, कहाँ से मैं यहाँ आया, यहाँ से मैं कहाँ जाऊंगा, मेरा निजधर्म क्या है, मुझ में घटती बढती हो सकती है या नहीं ?" इत्यादि प्रश्नोंका विचार करनेका नाम अपने स्वकीय भाव का विचार करना है। यही अध्यात्म-विचार है। अर्थात् यहाँ अध्यात्म शब्द का तात्पर्य अपना भाव, अपना अस्तित्व ही है।

बृहदारण्यक उपनिषद् में अध्यात्म का वर्णन निम्नलिखित प्रकार किया है—

वदिष्याम्येवाऽहमिति वाग्दध्रे द्रक्ष्याम्यहमिति चक्षुः श्रोष्याम्यहमिति श्रोत्रमेवमन्यानि कर्माणि यथा कर्म तानि मृत्युः श्रमो भूत्वोपयेमे तान्याप्नोत्तान्याप्त्वा मृत्युरवारुंधत्तस्माच्छ्राम्यत्येव वाक् श्राम्यति चक्षुः श्राम्यति श्रोत्रमथेममेव नाप्नोद्योऽयं मध्यमः प्राणस्तानि ज्ञातुं दध्रिर अयं वै नः श्रेष्ठो यः संचरंश्चाऽसंचरंश्च न व्यथतेऽथो न रिष्यति ... ... ... इत्यध्यात्मम् ॥

( बृहदारण्यक उप० १।५।२१ )

"मैं बोलूंगा ऐसा वाणी ने कहा; मैं देखूंगा ऐसा चक्षु ने कहा; मैं सुनूंगा, ऐसा कानों ने कहा; इसी प्रकार अन्य इंद्रियों ने अपने अपने कर्म के अनुसार निश्चय किया। तब मृत्यु श्रम का रूप बना कर उनके पास प्राप्त हुआ और उसने उनको घेर लिया। इसी लिये वाणी, चक्षु, श्रोत्र आदि इंद्रियाँ थकती हैं। परन्तु यह मुख्य प्राण अन्दर-बाहर संचार करता हुआ भी थकता नहीं, क्योंकि मृत्यु इन मुख्य प्राण पर अपना प्रभाव चला नहीं सका, इसीलिये यह प्राण सबमें श्रेष्ठ है ... ... ... ... यह अध्यात्म-विचार है।"

अर्थात् अन्तर् आत्मा से लेकर सब स्थूल सूक्ष्म इंद्रियों का जो विचार है, वही अध्यात्म-विचार है। और भी प्रमाण देखिये—

> अथाऽध्यात्मम्। अधरा हनुः पूर्वरूपम्। उत्तरा हनुरुत्तररूपम्। वाक् संधिः। जिह्वा संधानम्। इत्यध्यात्मम्॥ (तै० उपनि० १।३।४)

शिक्षा का अध्यात्म यह है– "नीचली हनु पूर्वरूप, ऊपरली हनु उत्तर रूप, वाणी संधि और जिह्वा संधान है। यही अध्यात्म है।" अर्थात् शिक्षा का सम्बन्ध अपने शरीर के इन अवयवों के साथ होता है। तथा और देखिये–

> मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्मम्। (छांदोग्य उ० ३।१८।१)
> तदेतच्चतुष्पाद्ब्रह्म वाक् पादः प्राणः पादश्चक्षुः पादः श्रोत्रं पाद इत्यध्यात्मम्॥ (छांदोग्य उ० ३।१८।२)

"मन की ब्रह्मरूप उपासना करना अध्यात्म है। यह चार विभागों में ब्रह्म है, वाचा, प्राण, चक्षु और श्रोत्र यह अध्यात्म है।"

इतने प्रतीकों के विचार से स्पष्ट हो रहा है कि, अध्यात्म वही है, जिससे अपने अन्दरकी शक्तियों का विचार होता है। आत्मा, बुद्धि, मन, चित्त, ज्ञानेंद्रियाँ, कर्मेंद्रियाँ तथा शरीर के अन्यान्य अवयव इन सब का

विचार अध्यात्म में होता है और इसी का नाम "स्व-भाव" अर्थात् अपना अस्तित्व या अपनी सत्ता किंवा "अपने अधिकार का कार्य-क्षेत्र" है। सब से पहले यहाँ अध्यात्म शब्द से ज्ञात होनेवाले क्षेत्र का निश्चित ज्ञान होना चाहिये, इसीलिये ये प्रमाण उद्धृत किये जा रहे हैं। इसलिये पाठक भी इन प्रमाणों का पूर्ण विचार करें। यहाँ अत्र निम्नलिखित वचन भी देखिये-

> अथाऽध्यात्मं य एवाऽयं मुख्यः प्राणः। (छां० १।५।३)
> अथाऽध्यात्ममिदमेव मूर्तं यदन्यत्प्राणाच्च... ॥ ४ ॥
> अथाऽमूर्तं प्राणश्च ... ॥ ५ ॥ (बृहदारण्य० उ. २।३)

"अब अध्यात्म मुख्य प्राण है। अब अध्यात्म में प्राण से भिन्न जो है, वह मूर्त स्थूल स्वरूप ... ... और प्राण अमूर्त है।"

इस प्रमाण में स्पष्ट कहा है कि, इस मनुष्य में स्थूल और सूक्ष्म अथवा मूर्त और अमूर्त किंवा मूर्तिमान् और मूर्तिरहित ऐसे दो भाग हैं। आत्मा से लेकर प्राण तक का भाग अमूर्त किंवा सूक्ष्म है और प्राण से लेकर शरीर तकका भाग मूर्त अथवा स्थूल है। तात्पर्य, यही "अध्यात्म-विचार" है, जो अपने अन्दर की संपूर्ण शक्तियों का विचार है।

> अथाऽध्यात्मम् ॥ १५ ॥ यः प्राणे तिष्ठन् ... ॥ १६ ॥ यो वाचि तिष्ठन् ... ॥ १७ ॥ यश्चक्षुषि तिष्ठन् ... ॥ १८ ॥ यः श्रोत्रे तिष्ठन् ... ॥ १९ ॥ यो मनसि तिष्ठन् ... ॥ २० ॥ यस्त्वचि तिष्ठन् ... ॥ २१ ॥ यो विज्ञाने तिष्ठन् ... ॥ २२ ॥ यो रेतसि तिष्ठन् रेतो अंतरो यं रेतो न वेद यस्य रेतः शरीरं यो रेतोऽन्तरो यमयत्येष त आत्मा अंतर्याम्यमृतः ... ॥२३॥
>
> (बृहदारण्यक उ. ३।७।१५-२३)

"अब अध्यात्म-विचार - जो प्राण ... वाणी, ... चक्षु, ... श्रोत्र,... मन, ... त्वचा, ... बुद्धि ... व रेत में रहता है, परन्तु प्राणादि पदार्थ

जिसको जान नहीं सकते और जिसका शरीर प्राणादि पदार्थ हैं, जो उन प्राणादिमें रहता हुआ उनका नियमन करता है, वही तेरा अन्तर्यामी अमर आत्मा है ... ।"

इस वचन से स्पष्ट सिद्ध हो रहा है कि अन्तरात्मा से अपने शरीर की त्वचा तक जितनी शक्तियाँ अपने अन्दर हैं, उन सब का यथायोग्य विचार करना अध्यात्म-विचार में आ जाता है। और देखिये-

> अथाऽध्यात्मम् । प्राणो व्यानोऽपान उदानः समानः।
> चक्षुः श्रोत्रं मनो वाक् त्वक् । चर्म माँसँ स्नाय्वास्थि
> मज्जा ॥
>
> (तैति० उ० १।७।१)

"अध्यात्म यह है- प्राण, व्यान, अपान, उदान, समान, चक्षु, श्रोत्र, मन, वाणी, त्वचा, चमडी, मांस, स्नायु, (अस्थि) हड्डी, मज्जा।"

अध्यात्म में जिनका विचार होना है, उन स्थूल और सूक्ष्म पदार्थों की गिनती यहाँ की गई है और इसी कारण इस वचन से अध्यात्म का अर्थ अति स्पष्ट हो जाता है। अपने अन्दर की अन्यान्य छोटीमोटी शक्तियाँ तथा अन्यान्य अवयवों का भी यहाँ परिगणन किया जा सकता है। यहाँ इस उपनिषद्वचन में प्राण से लेकर शरीर की चमडी तक मुख्य पदार्थों के नाम दिये हैं। इनका ग्रहण करने से ऐसा ही समझना योग्य है कि, इस से अन्यान्य संपूर्ण पदार्थों का भी ग्रहण यहाँ हुआ है, अर्थात् आत्मा से लेकर शरीर तकको संपूर्ण शक्तियों का विचार करना "अध्यात्म-विद्या" में होने का निश्चय इस प्रकार होता है। इस प्रकार अध्यात्म का अर्थ निश्चित हुआ। अब विद्या का अर्थ देखना है।

## (४) विद्या।

"विद्या" का अर्थ ज्ञान सुप्रसिद्ध है। विद्याएं अनेक प्रकार की हैं, उन में यह भी एक विद्या है।

इस रीति से हमने देखा कि "वेद, अध्यात्म और विद्या" इन तीनों

शब्दों के अर्थ क्या हैं। इन तीनों शब्दों का मिलकर जो अर्थ होगा, वही " वैदिक अध्यात्म-विद्या " शब्द का अर्थ है। वेद में जो अध्यात्म-ज्ञान है, वेद में सर्वत्र जो गुह्य अध्यात्म-विद्या है, उसी का यहाँ विचार करना है। अर्थात् आत्मा, बुद्धि, मन, प्राण, इंद्रियाँ, शरीर आदि के अन्दर की विविध शक्तियों का जो विचार वेदमंत्रों में किया है, उसका प्रतिपादन इस लेख में होगा और इस विचार से बताया जायगा कि, वेदमें यह अध्यात्म-विद्या परिपूर्ण है और अन्यान्य ग्रंथों में जो दिखाई देती है, वह अंशरूप से वेद में से ही ली गई है। अब इस अध्यात्मविद्या का महत्व देखिये-

## (५) अध्यात्मविद्या का महत्त्व।

श्रीमद्भगवद्गीता में जहाँ विभूतियोग कहा है, उसमें भगवान् श्रीकृष्ण ने कहा है कि-

अध्यात्मविद्या विद्यानाम्।

(श्री. भ. गीता १०।३२)

" संपूर्ण विद्याओं में अध्यात्मविद्या मुख्य है, जो कि मैं ही हूं। "

विभूतियोगमें सबसे मुख्योंका वर्णन है और संपूर्ण विद्याओंमें अध्यात्म-विद्या मुख्य होने से उस बात का इस ढंग से यहाँ वर्णन किया है। जिस प्रकार संपूर्ण पर्वतों में सब से श्रेष्ठ और उच्च हिमालय है, इस लिये भग-वान् श्रीकृष्ण ने " सब पर्वतों में मैं हिमालय हूं, " ऐसा कहा है। उसी प्रकार अध्यात्म-विद्या की उच्चता, श्रेष्ठता, मुख्यता और दिव्यता व्यक्त करने के लिये ही उक्त श्लोक में " संपूर्ण विद्याओंके अन्दर अध्यात्म-विद्या मेरी ही विभूति है, " ऐसा कह के सब को बताया है कि, संपूर्ण विद्याओं में अध्यात्मविद्या ही श्रेष्ठ और मुख्य है। इसीलिये ज्ञान शब्द का अर्थ बताने के समय-

अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम्।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा ॥ ११ ॥

( श्री० भ० गीता अ० १३ )

"(१) अध्यात्मज्ञान को नित्य समझने, (२) और तत्वज्ञान के सिद्धांतों के परिशीलन करने को, ज्ञान कहते हैं; इसके अतिरिक्त जो कुछ है, वह सब अज्ञान है।"

अर्थात् कितनी भी अन्यान्य विद्याएं प्राप्त हुईं और अध्यात्मज्ञान न प्राप्त हुआ, तो वह ज्ञानी नहीं कहा जायगा। ज्ञानी बनने के लिये अध्यात्मज्ञान का होना अत्यावश्यक है। इसी लिये इस अध्यात्मविद्या को परा विद्या अर्थात् श्रेष्ठ विद्या कहते हैं।

## परा विद्या।

मुंडक-उपनिषद् में प्रारम्भ में ही कहा है कि-

> द्वे विद्ये वेदितव्ये इति ह स्म यद्ब्रह्मविदो वदन्ति परा चैवाऽपरा च ॥ ४ ॥ तत्राऽपरा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः ... ॥ अथ परा यया तदक्षरमधिगम्यते ॥ ५ ॥ (मुंडक उप० १)

"दो विद्याए पढनी चाहिये, एक परा विद्या और दूसरी अपरा विद्या। उनमें अपरा विद्या ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद ... है। और परा विद्या वह है कि, ... जिस से अक्षर अविनाशी ब्रह्म का ज्ञान होता है।"

इस कथन में ऋग्वेदादि वेदों को अपरा विद्या अर्थात् अविद्या में रखा है और हमें तो इन वेदों में से ही परा विद्या अथवा अध्यात्मविद्या बतानी है। इस विरोध का परिहार पहिले करना चाहिये। पहिले हमें देखना चाहिये कि ऋग्वेदादि वेदों को अविद्या अथवा अपरा विद्या अर्थात् निकृष्ट विद्या क्यों कहा है? क्या वेद सब से श्रेष्ठ विद्या नहीं है? इसका विचार करने के लिये हमें विद्या का तात्पर्य पहिले समझना चाहिये।

ज्ञान दो प्रकार का होता है-(१) एक शब्दों में रहा हुआ ज्ञान और (२) दूसरा अनुभव में आया हुआ साक्षात्कृत ज्ञान। जैसा "आम मीठा

है " इतने शब्द उच्चार करने मात्र से हमें पता लगा कि, आम सचमुच मीठा है। परन्तु हमने आम खाया नहीं था। पश्चात् खाया तो पता लगा कि आम का मीठापन यह है। अब पाठक जान सकते हैं कि (१) आम खाने के पूर्व जो हमें केवल शब्दों से पता लगा था, वह केवल अज्ञान ही था। (२) सच्चा ज्ञान उस समय हुआ जिस समय आम की मीठास अनुभव में आ गई। हरएक ज्ञान की ये दो सीढियाँ हैं।

ऋग्वेदादि के मंत्रों के शब्दों से ही केवल जितना ज्ञान अनुभव प्राप्त करनेतक होता है, वह तब तक अज्ञान ही है, जब तक कि उसका ठीक ठीक अनुभव न हुआ हो। हरएक ज्ञान के विषयमें यह सत्य है और अध्यात्म-ज्ञान के विषय में तो अत्यंत सत्य है। इससे ध्यान में आ सकता है कि अनुभव ज्ञान के लिये कोई पुस्तक नहीं होता, परन्तु प्रारंभावस्था के ज्ञान के लिये ही सब पुस्तकें होती हैं। इसी हेतु से उक्त उपनिषद्–वाक्यों में कहा है कि ऋग्वेदादि शब्दमय वेदके पुस्तकों से हि केवल प्राप्त होनेवाला ज्ञान अविद्या जैसा ही तबतक है जबतक कि उस ब्रह्मज्ञान का अथवा अध्यात्मज्ञान का ठीक ठीक अनुभव न प्राप्त हुआ हो। यहाँ स्मरण रहे कि अंतिम श्रेष्ठ ज्ञान के लिये किसी भी पुस्तक का नामनिर्देश नहीं किया है, परन्तु इतना ही कहा है कि, " जिससे ब्रह्मज्ञान या आत्मज्ञान हो, वही परा विद्या या श्रेष्ठ विद्या है।"

इस विचार से पाठक समझ गये होंगे कि उक्त मुंडक मन्त्र में ऋग्वेदादि वेदों की निंदा करने का तात्पर्य नहीं है, परन्तु निंदा उनकी है कि जो केवल " वेद " का आक्रोश करते हैं और उसका तात्पर्य जानने और अनुभव लेनेका यत्न भी नहीं करते।

अध्यात्मविद्या का कोई अन्य पुस्तक नहीं है, परा विद्या का भी कोई ग्रन्थ नहीं है, क्योंकि यह ज्ञान शब्दों से परे का है। परन्तु जितना शब्दों से बताया जा सकता है, उतना वेदों में बताया है, जो इस ग्रंथ में अब सारांशरूप से बताया जायगा।

इस उपनिषद्-वाक्य से पाठक इस बात की उत्तम शिक्षा ले सकते हैं कि, केवल आत्मा सत्-चित्-रूप और आनन्द का भागी है, इतना जानने से ही, इतने शब्द स्मरण करने ही से कार्य चलेगा नहीं; परन्तु आगे जाकर योगादि साधनों द्वारा उस का ठीक ठीक अनुभव प्राप्त करना चाहिये। इस अनुभव की अवस्था तक जो कुछ ज्ञान शब्द से ही जाना जाता होगा, वह केवल अज्ञान ही होगा। इस कारण पाठक अपने आपको उस उच्च अवस्था तक पहुंचाने की तैयारी करें, जिसकी कि सूचना उक्त उपनिषद्-वाक्यने दी है।

ईश-उपनिषद् में इन्ही परा और अपरा शब्दों के स्थान में विद्या और अविद्या शब्द आ गये हैं—

| | |
|---|---|
| परा विद्या | अ-परा विद्या |
| विद्या | अ-०- विद्या |

केवल परा शब्द के न रखने से विद्या और अविद्या शब्द शेष रह जाते हैं। देखिये विद्या अविद्या के विषय में ईशोपनिषद् का उपदेश क्या है—

अंधं तमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते।
ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः ॥९॥
विद्यां चाऽविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥११॥

( ईश० उप० यजु० अ० ४० )

“ जो अविद्या की उपासना करते हैं, वे अज्ञान में घुसते हैं और जो केवल विद्या में ही रमते हैं, वे भी उस से अधिक अज्ञान में जाते हैं। जो विद्या और अविद्या को साथ साथ उपयोग की समझते हैं, वे अविद्या से मृत्यु को तैर कर विद्या से ही अमृत को प्राप्त करते हैं। ”

यहां केवल परा विद्या और केवल अपरा विद्या से रममाण होने से हानि बताई है। परन्तु जिस हदतक अपरा विद्या सुख दे सकती है, वहां तक उस के सहारे से पहुंचना और पश्चात् परा विद्याका सहारा लेकर आगे बढना

चाहिये। हम भी ऐसा ही करेंगे कि, जहां तक हमें वेदों के शब्दमय मंत्र ले जा सकते हैं, वहां तक हम उन के साथ साथ चले जांयगे और आगे देखेंगे कि, आगे का मैदान काटने के लिये किस का सहारा मिलता है, या स्वयं ही अपनी शक्ति से ऊपर चढने की योग्यता हम में आ सकती है।

यदि इसी समय हम कहेंगे कि, शब्द जड है, इसलिये शब्दमय ज्ञान केवल अज्ञान ही है, इस कारण वेद का सहारा लेने से क्या लाभ होगा? यदि हम ऐसा विचार कर के चुप रहेंगे, तो हमारी वह मूर्खता ही होगी। वेद का शब्द जड हो, परन्तु उस में चेतन भाव है, वह आत्मा का स्फुरण होने के कारण और परमात्मा का निश्वसित होने के कारण उन शब्दों के अन्दर विद्यमान जो सनातन तथा अटल ज्ञान है, वह सब पाठकों को निःसंदेह वहां ही पहुंचायेगा कि, जहां हम सब को जाना है। इसलिये अन्य विचार छोडकर दृढनिश्चय से पाठक इस वैदिक अध्यात्मविद्या का अध्ययन करें और वह अद्भुत आनन्द और शांति अपने अन्दर बढाने का यत्न करें, जो कि प्राचीन ऋषि और मुनियों को प्राप्त थी और जो इस समय के हलचलमय युग में किसी भी स्थान पर दिखाई नहीं देती।

## मंत्रों का वर्गीकरण।

यास्काचार्यजीने अपने निरुक्त में वेदों का वर्गीकरण करते हुए कहा है कि—

तास्त्रिविधा ऋचः परोक्षकृताः प्रत्यक्षकृता आध्यात्मिक्यश्च। तत्र परोक्षकृताः सर्वाभिर्नामविभक्तिभिर्युज्यन्ते प्रथमपुरुषैश्चाख्यातस्य ॥१॥...अथ प्रत्यक्षकृता मध्यमपुरुषयोगास्त्वमिति चैतेन सर्वनाम्ना ॥... अथाध्यात्मिक्य उत्तमपुरुषयोगा अहमिति चैतेन सर्वनाम्ना... ॥ २ ॥ [निरुक्त० दै० १।१]

" मंत्र तीन प्रकार के होते हैं— [ १ ] परोक्षकृत [ २ ] प्रत्यक्षकृत और [ ३ ] आध्यात्मिक। उन में परोक्षकृत मंत्र वे हैं, जिन में नामों की

सब विभक्तियों का प्रयोग होता है और "वह" [सः] इस सर्वनाम के प्रयोग से युक्त होते हैं।... ... प्रत्यक्षकृत मंत्र वे हैं, जिन में "तू" [त्वं] इस सर्वनाम का प्रयोग हुआ होता है और आध्यात्मिक वे मंत्र हैं, जिन में "मैं" [अहं] इस सर्वनाम का प्रयोग होता है।"

जैसा—

[१] परोक्षकृत मंत्र– इंद्रो दिव इंद्र ईशे पृथिव्याः।
[इंद्र द्युलोक और इंद्र पृथिवी का ईश है।]

\+ \+ \+

[२] प्रत्यक्षकृत मंत्र– त्वं इंद्र वलादधि।
[हे इंद्र ! तू बलराक्षस से भी विशेष हुआ है।]

ॐ ॐ ॐ

[३] आध्यात्मिक मंत्र-- अहमिन्द्रो न पराजिग्ये।
[मैं इंद्र हूं मेरा पराजय नहीं होगा।]

× × ×

यास्काचार्य लिखते हैं कि—

परोक्षकृताः प्रत्यक्षकृताश्च मंत्रा भूयिष्ठा
अल्पश आध्यात्मिकाः। [निरुक्त दै. ११६]

अर्थात् "परोक्षकृत और प्रत्यक्षकृत मंत्र बहुत हैं और आध्यात्मिक मंत्र बहुत ही थोडे हैं।" इस कथन से यदि कोई यह अनुमान निकाले कि, वेद में अध्यात्मविद्या बहुत ही थोडी है और अन्य विद्याएं बहुत हैं, तो वह अनुमान सरासर गलत होगा। यद्यपि उक्त वर्गीकरण से वेद के अंदर परोक्षकृत और प्रत्यक्षकृत मंत्र अधिक हैं और आध्यात्मिक थोडे हैं, तथापि वेद में सर्वत्र अध्यात्मविद्या भरी हुई है। यह बात इसी समय स्पष्ट हो जाती है। उक्त वर्गीकरण का तात्पर्य इतना ही है कि, वेद में "वह और तू" के प्रयोग से बने हुए मंत्र बहुत हैं और "मैं" शब्द के प्रयोग से बने मंत्र बहुत ही थोडे हैं। यह वास्तविक बात है, परन्तु ऐसा होने पर

भी अपने प्रकृत विषय के लिये कोई हानि नहीं है । उदाहरण के लिये देखिये—

१ परोक्षकृत मंत्र — वह इंद्र ... ... जगत्का प्रभु है।
२ प्रत्यक्षकृत मंत्र — हे इंद्र! तू ... ... जगत्का प्रभु है।
३ आध्यात्मिक मंत्र — मैं इंद्र हूं ... और जगत्का प्रभु हूं।

पाठक विचार करके इन तीनों वाक्यों से जान सकते हैं कि, यद्यपि श्री० यास्काचार्यजी के वर्गीकरण से इन के तीन भेद हैं, तथापि "इंद्र का जगत्प्रभु होना," इस विषय के प्रतिपादन में उक्त भेदों के कारण कोई भी फर्क नहीं आता है। अर्थात् आध्यात्मिक मंत्र का जो अर्थ है, वही अन्य मंत्रों का भी होता है। "वह, तू अथवा मैं" इन शब्दों के प्रयोग बेशक होते रहें, परन्तु उस से उन मंत्रों के आध्यात्मिक अर्थ होने में कोई भी क्षति नहीं होती है। इस का नियम यह है कि, "वह, तू और मैं" ये शब्द बदल कर भी अर्थात् 'पुरुष व्यत्यय' करके भी हरएक मंत्र को आध्यात्मिक भाव में परिणत करके उस से आध्यात्मिक बोध लेना प्राचीन प्रणाली ही है। जैसा—

वह रामचन्द्र ... राजा है ।
हे रामचन्द्र ! तू ... राजा है ।
मैं रामचन्द्र हूं और ... राजा हूं ।

इन तीनों वाक्यों में रामचन्द्र का राजा होना ही मुख्य भाव है और वह सर्वत्र समान ही है, यह मुख्य भाव ही हरएक मंत्र से लेना आवश्यक है। इस दृष्टि से पाठकों के ध्यान में बात आगई होगी कि, वेदमंत्रों में किसी भी पुरुष के प्रयोग हों, तो सब मंत्रों से आध्यात्मिक बोध लिया जा सकता है। भाषा में भी इसी प्रकार किया जाता है और हरएक भाषा में ऐसा ही हुआ करता है, देखिये—

"यदि कोई किसी की जान लेगा, तो वध के लिये योग्य होगा" इस कानून के वाक्य में पुल्लिंग का निर्देश है, अर्थात् "कोई पुरुष किसी

को जान लेगा, तो वह वध्य होगा, " ऐसा पुरुषवाचक भाव है, तथापि यदि किसी स्त्री से किसी का वध हुआ, तो वह स्त्री भी पुरुष के समान ही दंडनीय होती है। उसी प्रकार सब भाषाओं में प्रयोग हैं। सारांश से मंत्रों में भी यही है। पाठक इस कथन का तात्पर्य ही समझें और शब्द की खींचातानी न करें।

सभी व्याकरणाचार्य कहते हैं कि, वेद में [ १ ] पुरुष व्यत्यय, [ २ ] लिंगव्यत्यय, [ ३ ] विभक्ति विपरिणाम आदि होते हैं; इस का तात्पर्य यही है कि, वेदमंत्रों के अर्थ आवश्यक परिस्थिति में पुरुष, लिंग और विभक्ति छोडकर या बदलकर भी मनन किये जा सकते हैं और वैसा करना आर्ष प्रणाली के विरुद्ध नहीं है।

## तीन पुरुष।

सभी भाषाओं में तीन पुरुष होते हैं। " [ १ ] वह, [ २ ] तू और [ ३ ] मैं " [ सः, त्वं, अहं ] ये तीन पुरुष हैं। इन तीनों पुरुषोंने सब जगत् व्याप लिया है। जो कुछ बोला या कहा जाता है, अथवा लिखा जाता है, वह सब इन तीन पुरुषों में होता है। सब जानते हैं कि, इन में सब से प्रिय " मैं [ अहं ] " ही है, इसीलिये इस को " उत्तम पुरुष " कहते हैं। संस्कृत व्याकरण में " मैं- [ अहं ] " का नाम "उत्तम पुरुष" है। हरएक प्राणिमात्र की प्रीति जितनी अपने पर अर्थात् " मैं " पर होती है, उतनी किसी अन्य पर नहीं होती। अपने पर प्रीति होने के कारण ही अपने साथ सम्बन्ध रखनेवाले पदार्थों या प्राणियों पर मनुष्य या अन्य प्राणी प्रीति करता है। 'तू और वह' इन शब्दों से अपने से भिन्न सब जगत् बताया जाता है। अर्थात् जगत् के दो ही विभाग हैं, एक विभाग में " मैं " का समावेश होता है और दूसरे विभाग में मैं से भिन्न 'तू और वह' का समावेश होता है। इस में 'मैं' का विचार मुख्य है और अन्यों का विचार 'मैं' के साथ सम्बन्ध आने से ही करना पडता है।

" मैं " अथवा " अहं " का और इस की शक्तियों का विचार करना " आत्मा " का विचार करना ही है, क्योंकि " अहं " [ मैं ] और "आत्मा" एक ही पदार्थ के निदर्शक शब्द हैं, इसी विचार से उपनिषदों में कहा है--

न वा अरे सर्वस्य कामाय सर्वं प्रियं भवति,
आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रियं भवति।
आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो
मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः ॥ [ बृहदारण्यक उप० २।४।५ ]

" सब ( जगत् ) के लिये सब ( जगत् ) प्रिय नहीं होता है, परन्तु आत्मा के लिये ही सब कुछ प्रिय होता है, इसलिये आत्मा देखना, सुनना और मनन करना चाहिये और उसी का निदिध्यासन करना चाहिये। "

इस में 'सर्व' और ' आत्मा ' ये दो शब्द हैं। आत्मा शब्द यहां " मैं [ अहं ] " के लिये और सर्व शब्द ' वह और तू ' के लिये है. अध्यात्म-विचार यही है। आत्मा और आत्मा के ऊपर की शक्तियों का विचार करने का नाम ही अध्यात्मविचार है और यही " मैं " का विचार है।

## तीनों का अभिन्नार्थ में प्रयोग।

"मैं, तू और वह [ अहं, त्वं, सः ]" का वास्तविक प्रयोग विभिन्न अर्थ में ही होता है, परन्तु कई प्रसंगों में इन के भिन्न प्रयोग से एक ही उद्देश्य बताया जाता है। कई प्रसंग ऐसे होते हैं कि, जिन में एक ही व्यक्ति अपने ही लिये इन तीनों शब्दों का उपयोग करती है। जैसा-

१ [ अपनी छाती को हाथ लगाकर स्वयं कहता है ]—

यह अर्जुन सदा विजयी है।

२ [ अपने को संबोधन करके स्वयं अपने आपसे ही कहता है ]—

अरे अर्जुन ! तू सदा विजयी है।

३ [ स्पष्ट अपने उद्देश्य से कहना निम्न प्रकार है ]—

मैं अर्जुन सदा विजयी हूं।

इन तीनों वाक्यों का उद्देश्य एक ही है, एक ही व्यक्तिने एक ही पुरुष को उद्देश्य कर के ये वाक्य कहे हैं। यद्यपि इन में से एक वाक्य "वह" शब्द के प्रयोग से है, दूसरा "तू" शब्द के प्रयोग से और तीसरा "मैं" शब्द के प्रयोग से है, तथापि व्यक्ति, उद्देश्य और तात्पर्य एक ही है। लोगों के व्यवहारों में बोलने में भी मनुष्य अपने आप से परोक्षवृत्ति से और प्रत्यक्षवृत्ति से भी बोलते ही हैं। यदि पाठक यह बात ठीक प्रकार समझेंगे, तो उन को यास्काचार्य का कथन ठीक रीति से समझ में आ जायगा।

पूर्व स्थान में बताया है कि, मंत्र तीन प्रकार के हैं, परोक्षकृत, प्रत्यक्ष-कृत और आध्यात्मिक। ये तीन प्रकार के मंत्रों के वर्ग बताते हुए भी यास्काचार्यजी का यह तात्पर्य नहीं है कि, इन तीनों वर्गों के मंत्रों का उद्देश्य विभिन्न है। यह केवल परोक्षवृत्ति, प्रत्यक्षवृत्ति और अध्यात्मवृत्ति का ही भेद है, अर्थात् कहने के ढंग का भेद है। कहने के ढंग बेशक विभिन्न हों; परन्तु उद्दिष्ट भिन्न नहीं होना चाहिये। श्री० यास्काचार्यजी का कहना भी यही है कि, मंत्रों के ज्ञान बताने के ये तीन ढंग हैं और इन तीनों ढंगों से एक ही तत्त्वज्ञान वेदमंत्रोंद्वारा बताया गया है। "एक ही सद्वस्तु के विभिन्न नाम होते हैं, एक ही आत्मा अनेक प्रकार से प्रशं-सित होता है," इत्यादि कह कर श्री० यास्काचार्यजीने बताया ही है कि, कहने के किंवा स्तुति के ढंग अनेक हैं; परन्तु जिस की प्रशंसा या जिस का वर्णन होता है, वह एक ही पदार्थ या एक ही तत्त्व है।

इस का तात्पर्य यह है कि, 'मैं, तू और वह' इन शब्दों के प्रयोगों से विभिन्न मंत्रों में एक ही अभिन्न तत्त्व का ज्ञान प्रतिपादन किया है, यह वेद समझने के समय रहस्य की बात स्मरण में अवश्य रखनी चाहिये। अन्यथा वेद का तात्पर्य समझ में ही नहीं आ सकता।

## कहने की सुगमता।

उक्त तीनों ढंग योग्य समय के लिये आवश्यकही हैं। एकही ढंग सर्वत्र

उपयोगी नहीं हो सकता। यदि सभी मंत्र 'मैं' शब्दके प्रयोगसे बने होते, या 'तू अथवा वह' शब्द प्रयोग से बने होते, तो वह सुगमता नहीं होती, जो आज है।

अपना कथन समझने के लिये हम आत्मज्ञान का ही उदाहरण लेते हैं। किसी को आत्मा के ज्ञान का उपदेश करना है, प्रथम "वह आत्मा इतने गुणों से युक्त है।" ऐसा वर्णन 'वह' शब्दप्रयोग से ही कहना चाहिये। पश्चात् उपासना का अवसर आता है, तो भक्ति की जागृति होने के पश्चात् 'हे आत्मन्! तेरे ये गुण हैं।' इत्यादि प्रकार उपासना के विधि का उपदेश उसे करना चाहिये। इस प्रकार उपासना-द्वारा चित्त समवृत्तियुक्त होने के पश्चात् जिस समय वह अपने अन्दर आत्मा की सत्ता अनुभव करने लगता है, उस समय वह कहने लगता है कि, 'मैं ही आत्मा हूं।'

इस विचार से पता लगता है कि, 'वह' शब्दप्रयोगके मंत्र सामान्य उपदेश के लिये, 'तू' शब्दप्रयोग के मंत्र उपासना के लिये अथवा ध्यान के लिये और "मैं" शब्दप्रयोग के मंत्र आत्मानुभव के लिये होते हैं। सदा आत्मानुभवी ज्ञानी कम ही होते हैं, इसीलिये 'मैं' शब्द प्रयोग के आध्यात्मिक मंत्र वेद में कम हैं और अन्य मंत्र अधिक हैं।

इस विचार से तीनों प्रकार के मंत्रों का मुख्य उद्देश्य ध्यान में आ जायगा। इतना होने पर भी यह कदापि नहीं मानना चाहिये कि, तीनों ढंगों से एक ही तत्त्व का कथन वेद में नहीं हुआ है, अर्थात् सब प्रकार के मंत्रों से एक ही अध्यात्मविषय का वर्णन वेद कर रहा है और वह कहते हुए ही अन्यान्य विद्याओं का प्रकाश वेद कर रहा है। क्योंकि संपूर्ण विद्याओं में मुख्य विद्या अध्यात्मविद्या ही है और अन्य विद्याएं, उस की अपेक्षा से गौण हैं।

# अमृत का पुत्र।

'अमृतस्वरूपी परमेश्वर का पुत्र हूं।' यह हरएक वेदाभ्यासी कहता है और जानता है, क्योंकि यही वेद की शिक्षा है—

शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः।
[ऋ. १०।१३।१; यजु. ११।५]

"जिन का दिव्य स्थान है, वे अमृत के सब पुत्र सुनें।" इस मंत्र में अमृतस्वरूप परमात्मा के दिव्य पुत्रों का वर्णन है। संपूर्ण जीवात्मा जो इस जगत् में अपनी उन्नति के लिये प्रयत्न कर रहे हैं, अथवा जगत्में हैं, वे सब अमृतपुत्र ही हैं। ईसाई मजहब में "ईश्वर के एकही पुत्र" का वर्णन है, परन्तु यहां तो सभी ईश्वर के अमृत पुत्र हैं। सब जीवात्मा स्वयं ईश्वर के पुत्र हैं और इसी कारण परमात्मा के जितने नाम हैं, वे सब के सब जीवात्मा के लिये भी प्रयुक्त होते हैं। यदि ये जीवात्मागण सबके सब ईश्वरके पुत्र न होते, तो परमात्मा के सब नाम जीवात्माके लिये भी कभी बर्ते न जाते। यह एक प्रमाण ही वैदिक तत्त्व के अन्वेषण के लिये पर्याप्त है। मनुष्य के सम्बन्ध का संपूर्ण "अध्यात्म ज्ञान" इस में पूर्ण रूप से आ गया है। परन्तु जिज्ञासू को उचित है कि, वह इस का विचार अपने मन में दृढ करने के लिये आत्मावाचक संपूर्ण नामों का उत्तम मनन करें। अन्यथा इस विषय का ज्ञान नहीं हो सकेगा।

## पिता और पुत्र का सम्बन्ध।

जीवात्मा और परमात्मा के नाम एक हैं, जो जो नाम परमात्मा का है, वह जीवात्मा का है और जो जीवात्मा का है वह परमात्मा का है। यह बात इसलिये है कि दोनों के गुणधर्म कई अंशों में समान हैं। परमात्मा के गुणधर्मों की व्याप्ति और परिमाण बहुत ही विस्तृत है और जीवात्मा के गुणधर्मों की व्याप्ति और परिमाण बहुत ही अल्प है। यह बात

अर्थात् यह अल्पता और विस्तार छोड दिया जाय, तो शेष रहा गुणों का गुणत्व दोनों में एक जैसा ही है; यह बात यहां हरएक को निश्चित रूप से ध्यान में धरनी चाहिये। यह बात पाठकों के मन पर स्थिर करने के लिये ही परमात्मा के और जीवात्मा के एक ही प्रकार के अनेक नाम वेद में आये हैं। जैसा–आत्मा, अज, अनादि, अनंत, चित्, सत्, प्राज्ञ आदि नाम दोनों के समान ही हैं। यह संभव है कि, कई एक नाम परमात्मा की महती सत्ता होने के कारण खास उसके लिये ही प्रयुक्त होते हों, और कई अल्प सत्ता प्रतीत होने के कारण खास उसी के लिये प्रयुक्त होते हों– यद्यपि ऐसे नाम यदि होंगे, तो अति अल्प ही होंगे– इनको छोडकर शेष नाम दोनों के समान ही और एक ही हैं। वेद के संपूर्ण नाम गुण-धर्मों के बोधक हैं, यह सब लोग जानते हैं, इससे यह सिद्ध है कि, जीवात्मा परमात्मा के गुणधर्म– उनका अल्प और महान् परिणाम छोडने के पश्चात् समानही हैं और उनमें कोई विशेष भेद नहीं है। इसके लिये एक उदाहरण लिया जाता है—

अग्नि से अनंत चिनगारियां चारों ओर निकलती हैं। वास्तव में यह एक एक चिनगारी अत्यन्त छोटी होती है और समय समय पर केवल हवा लग जाने से बिल्कुल बुझ भी जाती है, परन्तु यदि यही छोटीसी चिनगारी सूखे घांस पर गिर गई और अनुकूल वायु उसकी सहायता करने के लिये आ गई, तो वही चिनगारी बढ कर बडे दावानल अग्नि का स्वरूप लेती है और वनों के वन जला सकती है, उस समय मूल अग्नि- जिसकी कि वह चिनगारी थी– और यह बडा अग्नि इनमें कोई भेद नहीं रह सकता। अग्नि और चिनगारियों का दृष्टांत उपनिषदों में भी आता है और इस दृष्टांत से एक परमात्मा और अनंत जीवात्माओं का तत्त्व समझाया जाता है।

पिता पुत्र के दृष्टांत में भी यही बात है। पिता का पुत्र पिता के संपूर्ण अंगों का तत्त्व अपने अन्दर धारण करता है। पिता के शरीर के अवयवों

के अंशरूप प्रतिनिधि वीर्य में इकट्ठे होकर वह वीर्य माता के रज से संमिलित होकर पुत्र का देह बनता है। शरीर की सब हड्डियां, रक्त, मांस तथा स्थूल और सूक्ष्म इंद्रियां आदि के अंश पुत्र में उतरते हैं, यह बात न केवल गर्भोपनिषद् में लिखी है, परन्तु आजकल के योरोपीय शास्त्रसे भी सिद्ध है। तात्पर्य पिता पुत्र का यही सम्बन्ध है, देखिये शतपथमें कहा है-

## पिता का सत्व।

अंगादंगात्संभवसि हृदयादधि जायसे !
स त्वमंगकषायोऽसि दिग्धविद्धामिव मादय ॥
[ बृह. उ. ६।४।९; शत. ब्रा. १४।९।४।८ ]

आत्मा वै पुत्रनामासि स जीव शरदः शतम् ॥
[ शत. ब्रा. १४।९।४।२६]

" हे पुत्र ! तू पिता के प्रत्येक अंग से उत्पन्न होता है और हृदय से उत्पन्न होता है, वास्तव में तू पिता के अंगों का ( कषायः ) सत्व है। "
" पिता का आत्मा ही पुत्ररूप से आया है। "

इत्यादि उपनिषद्वचन स्पष्टता से कह रहे हैं कि, " पिता के शरीर का कषाय ( सत्व ) ही पुत्र है। " जिस प्रकार किसी औषधी का कषाय निकाला जाता है, उस में अंशरूप से अथवा अल्प प्रमाण से उस औषधि का सत्त्व होता है, ठीक उसी प्रकार पिता के शरीर का तथा उसके शरीर के हरएक अवयव का सत्व पुत्र के शरीर में होता है। इसी उदाहरण को अधिक स्पष्ट करने के लिये पूर्वोक्त अग्नि और चिनगारियों का दृष्टांत दिया है। अग्नि का अंशरूप सत्व उस चिनगारी में रहता है। पाठक समझते ही हैं कि, दृष्टांत ऐसे स्थलों में परिपूर्ण नहीं होता है, किसी अंश का भाव बताने के लिये ही होता है। तथापि इन सब दृष्टांतों में इतनी बात स्पष्ट है कि, जिस प्रकार अग्नि का सत्व एक चिनगारी में है और प्राणियों में हरएक पिता का सत्व उसके पुत्र में है, उसी प्रकार परमात्मा का अंशरूप सत्व हम सब जीवात्माओं में से हरएक में विद्यमान है। और जिस प्रकार

चिनगारी, और पुत्र के स्थान में उस सत्त्व का बढना भी हम देखते हैं, उसी प्रकार यहां भी बढने की संभावना है।

जीवात्मा में जो परमात्मा का तत्त्व या सत्त्व है, यदि वह वहाँ विद्य-मान है, तो बढना चाहिये। क्योंकि वह अदम्य वस्तु है। वह किसी भी प्रकार दबी नहीं रह सकती। अब विचारणीय बात यह है कि, किस हद् तक इसका विकास होता है? इसका उत्तर हम आगे जाकर देंगे, क्योंकि यह बडा भारी महत्त्वपूर्ण विषय है और इसके अन्यान्य पहलुओं का विचार वैदिक प्रमाणों द्वारा होने के पूर्व इसका पूर्ण रूप से निश्चय करना अयोग्य है। परंतु इतना निश्चय है कि, इसका विकास होता है और इसके विकास की मर्यादा इस समय तक किसी भी तत्त्वज्ञानीने निश्चित नहीं की है।

# पुत्र का विकास।

जिस प्रकार चिनगारी बढकर बडे अग्नि की शकल में परिणत होती है, जिस प्रकार पुत्र का शरीर बढकर पिता के शरीर के समान लंबाचौडा होता है, जिस प्रकार हरएक वृक्ष के बीज का विस्तार होकर हरएक बीजसे वैसा ही वृक्ष बनने की संभावना निश्चित है, अर्थात् जहां जहां हम पितापुत्र का सम्बन्ध देखते हैं, वहाँ वहाँ पुत्र का पिता के समान बन जाना हम देखते हैं, तो यहाँ भी जीवात्मा के आत्मतत्त्व की शक्ति का विकास होना अवश्य संभवनीय है। पूर्वोक्त उदाहरणों में यह अवश्य है कि, पुत्र का शरीर बढता है, परन्तु बढता बढता वह कभी भी पिता नहीं बन जाता, परन्तु सदा उस अपने पिता का पुत्र ही रह जाता है, शरीर बेशक उसके समान ही क्यों न बढ जाय, परन्तु अपने पिता की अपेक्षा से वह पुत्र ही कहलायेगा, यद्यपि वह अपने पुत्रों का भी पिता क्यों न बना हो, तो भी अपने पिता का पुत्र ही रहता है, तद्वत् यहां भी यह

परमात्मा का अमृत पुत्र ही रहेगा, परन्तु इसकी आत्मिक शक्ति का विकास होगा, जिस विकास की मर्यादा इस समय तक किसी ने निश्चित नहीं की है।

पितापुत्रसम्बन्ध परमात्मा-जीवात्मा में मानने से और उन दोनों के एक जैसे नाम वेद में देखने से उक्त बात स्पष्ट प्रतीत होती है और उसमें किसी प्रकार का संदेह नहीं रहता। अब विचार करेंगे कि इनके नामों का मनन करने से किस बात की सिद्धि होती है और जीवात्मा परमात्मा के एक ही नाम रखने में वेद का अभीष्ट क्या है। सब से प्रथम ओंकार का विचार करेंगे।

## ओम् (ॐ) किंवा ओंकार।

यह शब्द " अ+उ+म् " इन तीन अक्षरों से बनता है, इन का अर्थ मांडूक्य-उपनिषद् में निम्न प्रकार दिया है—

सोऽयमात्माऽध्यक्षरमोंकारोऽधिमात्रं पादा मात्रा मात्राश्च पादा अकार उकारो मकार इति ॥८॥ जागरितस्थानो वैश्वानरोऽकारः प्रथमा मात्राप्तेरादिमत्वाद्वा ॥९॥ स्वप्नस्थानस्तैजस उकारो द्वितीया मात्रोत्कर्षादुभयत्वाद्वा० ॥१०॥ सुषुप्तस्थानः प्राज्ञो मकारस्तृतीया मात्रा मितेर-पीतेर्वा० ॥११॥ अमात्रश्चतुर्थोऽव्यवहार्यः प्रपञ्चोपश-मः शिवोऽद्वैत एवमोंकार आत्मैव संविशत्यात्मनात्मानं य एवं वेद ॥१२॥

(मांडूक्य उपनिषद्।)

" ओंकार की चार मात्राएं और आत्मा के चार पाद परस्पर एक दूसरे से सम्बन्धित हैं। मात्राओं से पाद और पादों से मात्रा, अकार, उकार और मकार परस्पर संबंधित हैं। अकार पहिली मात्रा है, इस का जागृति-

स्थान वैश्वानर रूप है। यह पहिली मात्रा [ ओंकार में ] है। यह अकार सब में आदि और सब में व्याप्त है० ॥ दूसरी मात्रा उकार है, इस का स्वप्नस्थान है और तैजस स्वरूप है, यह उत्कर्ष का हेतु होती है और उभय स्थानों— अर्थात् एक ओर जागृति और दूसरी ओर सुषुप्ति के साथ सम्बन्ध रखती है० ॥ मकार तीसरी मात्रा है, इस का सुषुप्ति स्थान और प्राज्ञ स्वरूप है, यह सब को नापता है और एक हो जाता है० ॥ चतुर्थ मात्रा से जो दर्शाया जाता है, वह अव्यवहार्य, प्रपंच की शांति करने-वाला शिव अद्वैत है, इस प्रकार ओंकार आत्मा ही है, जो यह जानता है, वह स्वयं आत्मा में ही प्रविष्ट होता है। "

" अ, उ, म्, अर्धमात्रा " ये ओंकार के चार पाद हैं और जाग्रत स्वप्न, सुषुप्ति और तुर्या ये चार अवस्थाएं आत्मा की हैं। ओंकार की चार मात्राओं से उक्त चार अवस्थाएं जानी जाती हैं, इसलिये ओंकार आत्मा का वाचक है, यह उक्त वचनों का तात्पर्य है। हरएक जीव जागृति का अनुभव लेता है, स्वप्न और सुषुप्ति की स्थिति भी देखता है। इन तीन अवस्थाओं का जो अनुभव लेता है, वह तीनों अवस्थाओं से भिन्न है, अतः उस की चतुर्थ [ तुर्या ] अवस्था है और शुद्ध आत्मा का वही स्वरूप है। जागृति, स्वप्न और सुषुप्तिका अनुभव प्रति दिन हरएक जीव लेता है, परन्तु तुर्यावस्था का अनुभव आने के लिये नाना प्रकार के योगादि साधन करना आवश्यक है।

## समाधि-सुषुप्ति-मोक्षेषु ब्रह्मरूपता। ( सांख्यदर्शन )

" समाधि, सुषुप्ति और मुक्ति में ब्रह्मरूपता होती है। ", यह दर्शनोंका सिद्धांत है। इस सिद्धांत का बोधक वाक्य उक्त उपनिषद में [ अपीतः ] " एक हो जाता है, " अर्थात् परमात्मा से एकरूप हो जाता है; यह है। अब उक्त उपनिषद् के तत्त्व को कोष्टक के रूप में नीचे रख देता हूं, जिस से वह विषय पाठकों के समक्ष में अति शीघ्र आ जायगा। देखिये—

| ओंकारकी मात्रा | आत्माकी अवस्था | विश्वात्माके रूप | फल |
|---|---|---|---|
| अ | जागृति | वैश्वानर | आदि, व्याप्ति |
| उ | स्वप्न | तैजस | उत्कर्ष, उभय संबंध |
| म् | सुषुप्ति | प्राज्ञ | नापना, एक होना |
| अर्ध मात्रा | तुर्या | शिव | अंदर लीन होना |
| | [जीवात्मा] | [परमात्मा] | |

इस से पाठकों को पता लगेगा कि, उक्त चार अवस्थाएं जीवात्मा की हैं, हरएक जीवात्मा इन अवस्थाओं का अनुभव प्रतिदिन लेता है, इसलिये इस विषय में शंका ही नहीं हो सकती। जिस कारण इन चार अवस्थाओं के निदर्शक चार अक्षर ओंकार में हैं, उस कारण ओंकार जीवात्मा का वाचक भी है। ओंकार विश्वात्माका वाचक है, इस विषयमें सब जानते ही हैं। परन्तु यह "ओं" शब्द केवल परमात्मा का ही वाचक है और यह जीवात्मा का वाचक है ही नहीं, ऐसा अब कोई नहीं कह सकता, क्योंकि यह मांडूक्योपनिषद् ओंकार की व्याख्या ही है और उसने इस का भाव जीवात्मा और परमात्मा इन दोनों परक स्पष्ट रीति से बताया ही है, अतः इस में कोई शंका नहीं हो सकती। अस्तु, इस प्रकार ओंकार का अर्थ जीवात्मा और परमात्मा है, यह हमने देखा; तथापि अधिक दृढता के लिये कुछ और भी वचन देखेंगे-

प्रजापतिर्लोकानभ्यतपत्तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयी विद्या सं-
प्रास्रवत्तामभ्यतपत्तस्या अभितप्ताया एतान्यक्षराणि सं-
प्रास्रवंत भूर्भुवस्वरिति॥ २॥ तान्यभ्यतपत्तेभ्योऽभि-
तप्तेभ्यः ॐकारः संप्रास्रवत्० ॥३॥ [छांदोग्य उ० २।२३]

"प्रजापतिने तीनों लोकों को तपाया, उन तपे हुए तीनों लोकों से तीन विद्याएं निकल आयीं; फिर उन विद्याओं को तपाया, उनसे भूः भुवः स्वः ये तीन अक्षर निर्माण हुए। फिर उन को तपाया, उन से ओंकार [अर्थात् अ, उ, म्, ये तीन अक्षर] निर्माण हुए।"

अर्थात् यह ओंकार सब लोकों और सब विद्याओं का सार है। सब

वेदों का तत्त्व इस में है देखिये—

| पृथ्वी | अंतरिक्ष | द्यौः |
| --- | --- | --- |
| ऋग्वेद | यजुर्वेद | सामवेद |
| (अग्नि) | (वायु) | (सूर्य) |
| भूः | भुवः | स्वः |
| अ | उ | म् |

ओम् ॐ

इस प्रकार यह सारों का सार किंवा तत्त्वों का तत्त्व है । सत् का भी यह परम सत् है और इस का अर्थ मांडूक्य उपनिषद् में बताया ही है कि, यह जीवात्मा की तीन अवस्थाएं बताकर चौथी असली अवस्था की ओर इशारा करता है, तथा परमात्मा के वैश्वानरादि तीन रूप बताकर चौथे स्वरूप की ओर पाठकों को ले जाता है । जीवात्मा और परमात्मा के गुणधर्मों की समानता यहाँ भी प्रकट हुई है । जीवात्मा की तीन अवस्थाएं अनुभव में आती हैं और उन से चौथी अवस्था सूचित होती है, उसी अपने अनुभव से परमात्मा की रूपावस्थाएं अनुमान करनी हैं । अर्थात् वेद का ज्ञान यदि किसी जगह प्रत्यक्ष करना है. तो वह अपने अन्दर ही होना है और परमात्मा के अन्दर तो अपने अनुभव से अनुमान करना है। इतना होने पर भी किसी को शंका हो सकती है कि, ओंकार से परब्रह्म परमात्मा का ही बोध केवल हो सकता है और किसी अन्य पदार्थका नहीं, उसको उचित है कि, वह प्रश्नोपनिषद् का निम्नलिखित वाक्य देखें—

एतद्वै सत्यकाम परं चापरं च ब्रह्म य ओंकारः०। [प्रश्न. उप. ५।२]

"हे सत्यकाम! यह ओंकार परब्रह्म और अपरब्रह्मका वाचक है।" परब्रह्म परमात्माका वाचक शब्द प्रसिद्ध है, परन्तु अपरब्रह्म उससे भिन्न पदार्थका वाचक स्पष्ट है और इस भिन्न पदार्थ में जीवात्मा भी संमिलित है, इस में शंका नहीं हो सकती।

तात्पर्य यह है कि, सब शब्दों में महत्त्वपूर्ण शब्द ओंकार है और यह भी परमात्मा का वाचक होता हुआ, जीवात्मा का भी वाचक होता है और उसने जीवात्मा की चार अवस्थाएं [१] जागृति, [२] स्वप्न,

[ ३ ] सुषुप्ति और [ ४ ] तुर्या बतायीं हैं । ओंकार की महत्त्वपूर्ण विद्या का प्रत्यक्ष अनुभव करना हो, तो इन चार अवस्थाओं का विचार करके आत्मानुभव करना चाहिये, इन चार अवस्थाओंमें भी तीन विनाशी हैं और चतुर्थ अवस्था ही शुद्ध है, इस विषयमें प्रश्नोपनिषदका कथन मननीय है—

तिस्रो मात्रा मृत्युमत्यः प्रयुक्ता अन्योन्यसक्ता अनु-
विप्रयुक्ताः । [ प्रश्न० उ० ५।६ ]

" ओंकार की तीन मात्राएं [ अर्थात् अ-उ-म् ये तीन मात्राएं ] मरण-धर्मवाली हैं, ये एक दूसरे के साथ मिली जुली भी हैं । " तीनों अक्षरों का मेल होनेसे ही " ओं " शब्द बनता है और यह ओं शब्द ' जागृति-स्वप्न-सुषुप्ति ' के मिश्रित अनुभव का बोधक है । जागृति में स्वप्न और सुषुप्ति का भी अनुभव होता ही है । अर्थात् तीनों अवस्थाओं का मेल जागृति में होता है, स्वप्न का संबंध एक ओर जागृति के साथ और दूसरी ओर सुषुप्ति के साथ होता है तथा सुषुप्ति-अवस्था उत्तम व्यतीत हो गई, तो ही आगे जागृति में करनेके कार्य उत्तम हो सकते हैं, इत्यादि विचार से इन तीनों अवस्थाओं का एक दूसरे के साथ कितना घनिष्ठ संबंध है, यह स्पष्ट हो जाता है और यह घनिष्ठ संबंध व्यक्त करनेके लिये ही " अ-उ-म् " का मिश्रित ध्वनि " ओं " बनाया गया है । उक्त अवस्थाओं में आत्मा का अभिन्न संबंध है यह गुप्त बात इस प्रकार व्यक्त की गई है । पाठक इसका विचार करें और जानें कि ओंकार किस प्रकार आत्मा का वाचक है और उसकी तीनों अवस्थाएं मरणधर्मवाली होनेपर भी वह तीनों अवस्थाओं का अनुभव करनेवाला होनेके कारण कैसा अज और अमर है । अस्तु, इस प्रकार ओंकार जीवात्माका वाचक निश्चित सिद्ध हुआ, वह परमात्मा का वाचक प्रसिद्ध ही है, इसलिये उसके विषयमें अधिक कहनेकी आव-श्यकता नहीं है । वही ओं शब्द यजुर्वेदके अंतिम मन्त्रमें आ गया है—

ओ३म् खं ब्रह्म ॥ (वा० यजु० अ० ४०।१७)

" ओं शब्द से वाच्य ( खं ) आकाशरूप ( ब्रह्म ) ज्ञानपूर्ण ब्रह्म है " किंवा यहाँ ओं शब्द का " रक्षक " अर्थ भी हो सकता है । अर्थात्

" रक्षक, आकाशरूप ज्ञानपूर्ण ब्रह्म " है। यहाँ का ओम् शब्द और ब्रह्म शब्द भी परमात्मवाचक और साथ साथ जीवात्मवाचक होने में कोई शंका नहीं है। संपूर्ण ईशोपनिषद दोनों का वर्णन कर रहा है और यहाँ ये तीनों शब्द दोनों के वाचक हो सकते हैं। ओंकार के जीवात्मपरमात्मपरक अर्थ पूर्वस्थल में बताये ही हैं। ब्रह्म शब्द " पर और अपर ब्रह्म " नामसे प्रश्नोपनिषद् में प्रयुक्त होनेसे जीवात्मा-परमात्माका दर्शक निःसंदेह है और इस विषयमें अभी थोडी देरके पश्चात् विस्तारसे लिखना ही है। इसके अतिरिक्त " ब्रह्म " शब्दका मूल अर्थ " ज्ञान " है। वेदमंत्रोंमें प्रायः यह " ब्रह्म " शब्द ज्ञान अर्थमें ही आता है। ज्ञान और चित् एक ही गुण है। जीवात्मा परमात्माका स्वरूप ज्ञानरूप किंवा चिद्रूप सुप्रसिद्ध है। जड प्रकृति से आत्मतत्व का जो भेद है वह इसी कारण है, इसलिये ज्ञानरूप होनेके कारण ब्रह्म शब्द का अर्थ जीवात्मा भी निःसंदेह है। इस प्रकार " ओं और ब्रह्म " शब्दों का अर्थ जीवात्मपरक हुआ, अब रहा " खं " शब्द, यह " आकाश " वाचक है। जिस समय इसका परमात्मपरक संबंध लेना होता है, उस समय " महत् आकाश " ऐसा इसका अर्थ लिया जाता है, तथा जिस समय उसका जीवात्मा से संबंध देखना होता है, उस समय उसी " खं " का अर्थ " हृदयाकाश " लिया जाता है, देखिये—

" ख " ( आकाश। )

अयं वाव स योऽयमन्तः पुरुष आकाशः० ॥ ८ ॥
अयं वाव स योऽयमन्तर्हृदय आकाशस्तदेतत्पूर्ण० ॥ ९ ॥
( छांदोग्य उप० ३।१२ )

यावान्वा अयमाकाशस्तावानेषोऽन्तर्हृदय आकाश
उभे अस्मिन् द्यावापृथिवी अंतरेव समाहिते उभा-
वग्निश्च वायुश्च सूर्याचन्द्रमसावुभौ विद्युन्नक्षत्राणि
यच्चाऽस्येहास्ति यच्च नास्ति सर्वं तदस्मिन्समाहितम् ३
( छांदोग्य उप० ८।१ )

" यही है वह हृदय के अन्दर का आकाश० ॥ " " जितना आकाश बाहर के विश्व में है, उतनाहि गहरा आकाश हृदय के अन्दर है और इस

हृदयाकाश में द्युलोक और पृथ्वीलोक अन्दर ही अन्दर समाये हैं; अग्नि वायु, सूर्य, चन्द्र, विद्युत्, नक्षत्र आदि सब जो कुछ है। वह सब इसमें समाया है।"

यह अन्दर के आकाश के विषय में ऋषि का अनुभव है, ध्यानधारणा करने वाला मनुष्य इस बात का अनुभव स्वयं ले सकता है। मनुष्य के हृदय में जो आकाश है, उसमें अंशरूप से उतने ही तेजस्वी पदार्थ हैं, जो कि, बाह्य आकाश में हैं; क्योंकि परमात्मा का अमृतपुत्र ही यह है, इसलिये जो संपत्ति परमात्मा की है, वही इसकी अंशरूप से है ही। हृदयाकाश में यह रहता है और बाह्य विस्तृत आकाश में वह रहता है। बाहेर सूर्यादि वडे वडे तेजस्वी तारे जैसे हैं, वैसे ही उन सब के अंशरूप प्रतिनिधि अपने अन्दर हृदयाकाश में है। तात्पर्य आकाश जीवात्मा के देहरूपी क्षेत्र में भी है। तथा और देखिये—

य एष विज्ञानमयः पुरुषस्तदेषां प्राणानां विज्ञानेन
विज्ञानमादाय य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिन्
शेते तानि यदा गृह्णात्यथ हैतत्पुरुषः स्वपिति
नाम तद् गृहीत एव प्राणो भवति गृहीता वाक्
गृहीतं चक्षुर्गृहीतं श्रोत्रं गृहीतं मनः॥ (बृहदारण्यक० २।१।१७)
स वा एष महानज आत्मा योऽयं विज्ञानमयः प्राणेषु
य एषोऽन्तर्हृदय आकाशस्तस्मिञ्छेते०॥

(बृहदारण्य. उप० ४।२।२२)

"यह विज्ञानमय पुरुष आत्मा प्राणों (और इंद्रियों) से विज्ञान प्राप्त कर हृदयके अन्दरके आकाशमें रहता है, तब उसको गाढ निद्रा होती है, उस समय प्राण, वाणी, चक्षु, श्रोत्र आदि वहाँ ही उसके साथ रहते हैं।"

इन विचारों से स्पष्ट हो रहा है, कि जीवात्मा के रहने का स्थान यह हृदयाकाश है, इसमें यह रहता है, इसीका नाम "खं" है। महदाकाश जो विश्वमें व्याप्त है, वह परमात्मा का स्थान है और उसका भी नाम 'खं' है।

अब यजुर्वेद का मन्त्र-पाठकों को स्पष्ट हुआ होगा, और उनको पता लगा होगा कि, "ओं खं ब्रह्म" ये तीनों शब्द जीवात्मा के विषय में

देह में किस प्रकार घटते हैं और परमात्मा के विषय में कैसे पूर्ण रूप से सार्थ होते हैं। जब यह ज्ञान ठीक ठीक होगा, तब अपने आत्मा की शक्तिका भी ज्ञान होगा और उस शक्तिके विकास का मार्ग खुल जायगा। "वैदिक अध्यात्मविद्या" से यही लाभ है। यह विद्या अपनी आत्मिक शक्ति का विकास करने का सीधा मार्ग बताती है और अपने अन्दर जो गुह्य शक्तियां गुप्तरूप से हैं, उन का भी सत्य ज्ञान प्रकट करती है।

## ओं—सुख।

"ओं" शब्द इस रीति से "आत्मा" किंवा जीवात्मा का वाचक है और यही आत्मा अमृत, प्रिय, सुखमय व आनंदमय है, इसीलिये वेदमें "ओमान्, ओमासः" ये शब्द कि, जिन के अन्दर "ओम्" है, सुख विशेष के ही वाचक हैं, देखिये—

(१) ओमानं शंयोर्ममकाय सूनवे त्रिधातु शर्म वहतं शुभस्पती॥ [ऋ० १।३४।६]

तथा—

(२) ओमानमापो मानुषीरमृक्तं धात तोकाय तनयाय शंयोः। [ऋ० ६।५०।७]

(३) ओमासश्चर्षणीधृतो विश्वे देवास आगत॥ [ऋ० १।३।७]

"[१] हे [शुभस्पती] कल्याण के स्वामियो! [शं-योः] शांति से पूर्ण और [ओमानं] रक्षक सुख से युक्त [त्रिधातु शर्म] कफपित्तवात की समता से उत्पन्न होनेवाला कल्याण मेरे पुत्र के लिये [वहतं] ला दीजिये।"

यह मंत्र "अश्विनौ" देवता का है और अध्यात्म में अश्विनौ का स्थान नासिका है, क्योंकि ये दो देव श्वास और उच्छ्वास ही हैं। यहां यह मंत्र योग्य प्राणायामद्वारा उत्तम आरोग्यप्राप्ति के यौगिक प्रयोग का सूचक है और उस के सूचक शब्द "ओमानं, त्रिधातु शर्म" ये हैं। अब दूसरे मंत्र का अर्थ देखिये—

[२] मनुष्यों के प्रयत्न से उत्पन्न जल! [तोकाय तनयाय] बाल-बच्चों के लिये [शं-योः] शांतिकी प्राप्ति और दुर्गुणके दूर होनेसे प्राप्त होने-वाले [अमृक्तं] अहिंसापूर्ण [ओमानं] रक्षक आनंदको धारण कीजिये।"

जलचिकित्सा का सूचक यह मंत्र है। जल के प्रयोग से शरीर में सब

धातुओं की समता स्थिर होती है और विषमता दूर होती है और इससे बालबच्चे भी आरोग्य प्राप्त कर सकते हैं। अब तीसरा मंत्र देखिये—

"[ ३ ] [ ओमासः ] रक्षा करनेवाले [ चर्षणीधृतः ] मनुष्योंका धारण-पोषण करनेवाले सब [ देवासः ] ज्ञानियो ! यहां आओ ।"

इन तीनों मंत्रों में " ओं " युक्त शब्द " ओमानं, ओमासः " हैं और उन का अर्थ " रक्षक शक्ति, रक्षक सुख, रक्षक आत्मिक बल ही " है । ओम् शब्द ही इन शब्दों में है और इसलिये इन शब्दों का ऐसा ही अर्थ होता है । मूल ओम् शब्द आत्मा-वाचक है और संपूर्ण रक्षक शक्ति सुख के साथ उस में रहती है, इसलिये ओं और ओम् से बने हुए शब्दों में भी वही अर्थ प्रधान रहता है । अस्तु, इस प्रकार हमने देखा कि, ओम् शब्द आत्मावाचक है और उस का प्रयोग जीवात्मा और परमात्मा के लिये उपनिषदों में भी है । अब ओं के विचार के पश्चात् अब फिर प्रश्नोपनिषद् के वाक्य की ओर आते हैं–

एतद्वै सत्यकाम परं चाऽपरं च ब्रह्म य ओंकारः ।। [प्रश्न० उप० ५।२]

" पर और अपर ब्रह्म इस ओंकार से बताया जाता है । " ओंकार अपर ब्रह्म अर्थात् छोटा ब्रह्म है और पर ब्रह्म अर्थात् श्रेष्ठ ब्रह्म भी है । यहां ब्रह्म शब्द भी परमात्मा के समान ही जीवात्मा का वाचक है, ऐसा प्रतीत होता है, इसलिये इस का अब विचार करना चाहिये ।

## ब्रह्म ।

प्रायः लोगों का ख्याल है कि, " ब्रह्म " शब्द केवल परमात्मा का ही वाचक है और जीवात्मा का वाचक नहीं है । परन्तु यह उतनी ही अशुद्धि है कि, जितनी हमने ओंकार के विषय में अशुद्धि देखी है ।

इस विषय में पहली बात यह है कि, ब्रह्म शब्द वेद में ज्ञानवाचक है । इसलिये ज्ञान जहां है, वहां ब्रह्म शब्द का प्रयोग हो सकता है । सत् और चित् ( ज्ञान ) ये दो गुण जीवात्मा के अन्दर प्रत्यक्ष हैं, इसलिये ज्ञानवाचक ब्रह्म शब्द भी जीवात्मा का वाचक होना स्वाभाविक ही है । ब्रह्म शब्द ज्ञानवाचक है, इसीलिये ज्ञान गुण से मंडित ब्राह्मण के लिये

भी वेद में कई स्थान पर " ब्रह्म " शब्द आ गया है। इस से सिद्ध होता है कि, ब्रह्म शब्द सचमुच ज्ञानवाचक है और इसी कारण वह ज्ञान गुण से युक्त जीवात्मा का भी वाचक हो सकता है।

पूर्वोक्त प्रश्नोपनिषद् के वाक्य में परब्रह्म और अपरब्रह्म ये शब्द आ गये हैं। इन में से एक श्रेष्ठ ब्रह्म का वाचक और दूसरा छोटे ब्रह्म का वाचक है। इन शब्दों के साथ निम्नलिखित शब्द भी देखिये—

| | |
|---|---|
| ब्रह्म | परब्रह्म |
| ,, | ज्येष्ठ ब्रह्म |
| ,, | श्रेष्ठ ब्रह्म |
| इंद्र | महेंद्र |
| आत्मा | परमात्मा |

इन शब्दों के विचार से पता चल सकता है कि, ब्रह्म शब्द के दोनों अर्थ हैं। इस विषय में अब निम्न मंत्र देखिये—

> अस्थि कृत्वा समिधं तदष्टापो असादयन्। रेतः कृत्वा आज्यं देवाः पुरुषमाविशन् ॥ २९ ॥ या आपो याश्च देवता या विराड् ब्रह्मणा सह। शरीरं ब्रह्म प्राविशच्छरीरेऽधि प्रजापतिः ॥ ३० ॥ (अथर्व० ११।८।(१०)।)

" हड्डियों की समिधायें बनाकर ( रेतः आज्यं कृत्वा ) और रेत का घी बनाकर ( अष्ट आपः ) आठ प्रकार के रसों को लेकर [ देवाः पुरुषं आविशन् ) सब देव पुरुष में अर्थात् मनुष्य के शरीर में घुस गये हैं। जो ( आपः ) रस और जो अन्य देवताएं हैं और ब्रह्म के साथ जो विराड् है, उन सब के साथ ब्रह्म ( शरीरं प्राविशत् ) शरीर में प्रविष्ट हुआ है और शरीर के ऊपर वह प्रजापति निश्चित हुआ है। "

उक्त मंत्रों में एक महत्त्वपूर्ण बात कही है, वह यह है कि, " वीर्य का घी बनाया और उसका हवन किया गया और उस यज्ञ के लिये सब देव मनुष्यशरीरमें प्रविष्ट हुए और सब देवोंके साथ ब्रह्म भी प्रविष्ट हुआ। "

गर्भाधान भी एक बडा भारी यज्ञ है, उस में गर्भस्थान की अग्नि में वीर्यरूपी आज्य हवन किया जाता है। जहां यजमान गर्भाधान कर्ता है,

वहाँ वेद सूचना दे रहा है कि, यह एक स्थूल सुख भोगने का साधन मनुष्य न समझे, परन्तु देवों के प्रवेश के लिये यह बडा भारी यज्ञ रचने का एक अमूल्य अवसर है, ऐसा समझें और जहां देव प्रविष्ट होते हैं, वहाँ बडी सावधानी के साथ व्यवहार करना चाहिये, इतना विचार तो कम से कम मनमें धारण करें। यदि यह विचार वैदिक धर्मी लोगों के मनमें स्थिर हो जायगा, तो उनके जीवन में ही परिवर्तन आ जायगा। भोगतृष्णा हट जायगी और कर्तव्यपालन की महत्त्वपूर्ण इच्छा कार्य करेगी। अस्तु।

उक्त मंत्र में 'ब्रह्म का शरीर में प्रवश हुआ है और उस ब्रह्म के साथ अन्यान्य देव भी आ गये हैं।' यह बात असंदिग्ध शब्दोंद्वारा कही है। इस मनुष्य के शरीर में ब्रह्म और अन्यान्य देवताएं निवास करती हैं, तो तैंतीस देव भी यहां ही हैं, यह बात सिद्ध हुई और निश्चय हुआ कि जिस प्रकार परमात्मा के ब्रह्मांड देह में महान् तैंतीस देव हैं, उसी प्रकार हमारे छोटे शरीर में भी छोटे तैंतीस देवों के अंश विद्यमान हैं। यही समानता परम पिता परमात्मा में और हममें देखनी चाहिये। यह देखने से पता लगेगा कि निम्न मंत्र का अर्थ क्या है—

यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा अंगे गात्रा विभेजिरे।
तान्वै त्रयस्त्रिंशद्देवानेके ब्रह्मविदो विदुः॥ २७॥
यस्य त्रयस्त्रिंशद्देवा निधिं रक्षन्ति सर्वदा।
निधिं तमद्य को वेद यं देवा अभिरक्षथ॥ २३॥

[ अथर्व० १०।७ ]

'जिसके गात्रोंमें [त्रयः त्रिंशत् देवाः] तैंतीस देव विशेष सेवा कर रहे हैं, अंगों के उन तैंतीस देवों को अकेले ब्रह्मज्ञानी ही जानते हैं। तैंतीस देव जिसका निधि सुरक्षित रखते हैं, उस को आज कौन जानता है?'

इन मंत्रों का अर्थ केवल परमात्मपरक समझा जाता है, परन्तु यह उसी प्रकार जीवात्मपरक भी है, क्योंकि जीवात्मा के शरीर में भी ब्रह्म के साथ अन्यान्य तैंतीस देव अंशरूप से रहे ही हैं, इसलिये जिस प्रकार ब्रह्मांड देह में विशाल तैंतीस देव परब्रह्म की सेवा कर रहे हैं, ठीक उसी प्रकार इस छोटे देह में छोटे ब्रह्म के साथ तैंतीस देवों के छोटे छोटे अंश

आकर सेवा कर रहे हैं । यह जीवात्मा और परमात्मा के वर्णनों की समानता ही यहां देखनी चाहिये और इन मंत्रों द्वारा परमात्मा की विशाल शक्ति के वर्णन के साथ साथ हम जीवात्माओं की अनंत, गुप्त और अविकसित शक्तियोंका भी वर्णन कैसा है, यह भी देखना और उसका अपने अन्दर अनुभव करना चाहिये ।

उक्त मंत्र में कहा है कि, 'यह गूढ ब्रह्मज्ञानी लोग जानते हैं ।' यहाँ का "ब्रह्मवित्" शब्द "आत्मवित्" किंवा आत्मज्ञानी के अर्थ में यहां प्रयुक्त हुआ है, यह भूलना नहीं चाहिये । अर्थात् 'ब्रह्मवित्' अथवा आत्मवित् का अर्थ अपने जीवात्मा और उसकी शक्तियों को यथावत् जाननेवाला है । केवल जाननेवाला नहीं प्रत्युत उन शक्तियों को अपने वश में रखकर उनको योग्य रीति से वर्तनेवाला ही आत्मज्ञानी कहलाता है । क्योंकि—

ये पुरुषे ब्रह्म विदुस्ते विदुः परमेष्ठिनम् । [अथर्व० १०।७।१७]

"जो ज्ञानी पुरुष के अन्दर ब्रह्म का अनुभव करते हैं, वे ही परमेष्ठी को जानते हैं ।" अर्थात् जो अपने जीवात्मा और उस के साथवाली शक्तियों को यथावत् जानते हैं, उन को ही "ब्रह्मवित्, ब्रह्मज्ञानी, आत्मवित्, आत्मज्ञानी" कहते हैं । इस मंत्र में "ब्रह्म विदुः" शब्द हैं, यही "ब्रह्मवित्" हैं । इस प्रकार ज्येष्ठ ब्रह्म परमात्मा का नाम है और केवल ब्रह्म शब्द जीवात्मा परमात्मा का भी समानतया बोधक होता है । इस विषय में निम्नलिखित मंत्र यहाँ देखिये—

तस्माद्वै विद्वान् पुरुषमिदं ब्रह्मेति मन्यते ।
सर्वा ह्यस्मिन्देवता गावो गोष्ठ इवासते ॥ [अथर्व० ११।८(१०)।३२]

इसीलिये ज्ञानी इस पुरुष को ब्रह्म मानता है, क्योंकि जैसी गौवें गोशाला में इकट्ठीं रहती हैं, उसी प्रकार इसमें सब देव इकट्ठे रहते हैं ।'

अर्थात् इस पुरुषके शरीरमें सब देव हैं और उनके ऊपर अधिष्ठाता जीवात्मा है, इस आत्मा का नाम ब्रह्म है और परमात्मा ज्येष्ठ ब्रह्म कहलाता है ।

इतने मंत्रों का मनन होने से ब्रह्म शब्द का अर्थ स्पष्ट हो जाता है । जिस प्रकार आत्मा शब्द जीवात्मा और परमात्मा का वाचक है, उसी

प्रकार ब्रह्म शब्द भी उन दोनों का वाचक है और वेद के भी कई मंत्र दोनों का समानतया वर्णन करनेवाले हैं। यदि पाठक इस रीति से मनन करेंगे, तो उनको वेदमंत्रों में अपनी आत्मिक शक्तियों का वर्णन दिखाई देगा और उन शक्तियों का ज्ञान होने से वेद-मंत्रों द्वारा ही शक्तियों का विकास करने का ज्ञान हो जायगा। अध्यात्म-विद्या का यही प्रत्यक्ष लाभ हैं। अब उपनिषदों में ब्रह्म शब्द का जीवात्मपरक अर्थ है वा नहीं, इस का विचार करेंगे-

यद्वाचाऽनभ्युदितं येन वागभ्युद्यते।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥४॥
यन्मनसा न मनुते येन आहुर्मनो मतम्।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥५॥
यच्चक्षुषा न पश्यति येन चक्षूंषि पश्यति।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥६॥
यच्छ्रोत्रेण न शृणोति येन श्रोत्रमिदं श्रुतम्।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥७॥
यत्प्राणेन न प्राणिति येन प्राणः प्रणीयते।
तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते ॥८॥ (केन उप० १)

जो वाणी से प्रकाशित नहीं होता, जिस का मन से विचार नहीं किया जाता, जो आंखोंसे नहीं देखता, जो कानोंसे नहीं सुनता और जिस का जीवन प्राण से नहीं होता; परन्तु जिस से वाणी स्फुरित होती है, जिस की प्रेरणा से मन मनन करता है, जिस की शक्ति से आंखें देखती हैं, कान सुनते हैं और प्राण संचार करता रहता है, वह ब्रह्म है।"

इससे पूर्व प्रश्न उठाया था कि, "किसकी प्रेरणासे वाणी मन आंख कान और प्राण अपना कार्य करते हैं?" उत्तर में यहाँ कहा गया कि, वाणी, मन, आंख, कान और प्राण आदिकों का प्रेरक इस शरीरमें ब्रह्म है। इस ब्रह्म की प्रेरणा से ये सब इंद्रियाँ अपना कार्य करने में समर्थ हो रही हैं।

यहाँ प्रश्न हो सकता है कि, यहाँ ब्रह्म शब्द का अर्थ क्या है? कई लोग समझते हैं कि, यहां ब्रह्म शब्द परब्रह्म के अर्थ में हैं, परन्तु पूर्वापर

सम्बन्ध से विचार करने पर पता लग जायगा कि, यह देह-व्यापार का वर्णन है और इसलिये यहाँ का ब्रह्म शरीरधारी जीवात्मा का ही वाचक है।

यदि यहाँ का ब्रह्म शब्द परमात्मा का वाचक माना जाय, तो मन वाणी आदि का प्रेरक परमात्मा होगा और प्रेरक होने के कारण इन के कर्मों से प्राप्त होनेवाले सुख दुःख का भोक्ता भी वही होगा !! इस अनर्थ को हटाने के लिये उचित है कि, प्रकरणानुकूल ही यहां "ब्रह्म" शब्द का जीवात्मा अर्थ ही मानना योग्य है, क्योंकि शरीरावयवोंके प्रेरक को बताने का उपदेश यहां है। इस विषय में छांदोग्योपनिषद् का प्रमाण देखिये-

> तदेतच्चतुष्पाद्ब्रह्म वाक् पादः प्राणः पादश्चक्षुः पादः श्रोत्रं पाद इत्यध्यात्मं ... ... ॥१॥ वागेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः ... ॥३॥ प्राण एव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः ... ॥४॥ चक्षुरेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः ... ॥५॥ श्रोत्रमेव ब्रह्मणश्चतुर्थः पादः ॥६॥ [ छांदोग्य ३।१८ ]

"उस ब्रह्म के चार पद हैं, वाक्, प्राण, चक्षु और श्रोत्र; ये अध्यात्ममें ब्रह्म के चार पाद हैं।"

पाठकों को स्मरण रहे कि, इसी उपनिषद्वाक्य में आधिदैवत में परब्रह्म के चार पाद अग्नि वायु आदित्य और दिशाएँ कहे हैं। इस से स्पष्ट है कि, अध्यात्म-पक्ष में अपने शरीर के अन्दर आत्मा ही ब्रह्म नाम पाता है और उस के वाक्, प्राण चक्षु और श्रोत्र ये चार पाद हैं। इस से सिद्ध है कि, यहाँ जीवात्मा का नाम ही ब्रह्म है। और प्रमाण देखिये-

> ब्रह्म तं परादाद्योऽन्यत्रात्मनो ब्रह्म वेद।
>
> [ बृहदारण्यक उप. २।४।६ ]

"ब्रह्म उसे दूर करता है, जो अपने आत्मासे भिन्न ब्रह्मको जानता है।" अर्थात् सबसे पहिले अपने आत्माको ब्रह्म मानकर ब्रह्मसत्ता का यहाँ अनुभव करना चाहिये, इस विषयमें पहिले जो अथर्ववेदके मंत्र आये हैं, उनका यहाँ फिर मनन कीजिये ( अथर्व. ११।८।३२ तथा अथर्व. १०।७।१७ )। इन मंत्रों का ही भाव इस उपनिषद्वचन में है। ( पृष्ठ २३४ देखिये )

कई यहाँ प्रश्न करेंगे कि, यदि जीवात्मा का नाम ब्रह्म हुआ और परमा-

त्माका नाम भी ब्रह्म हुआ, तो दोनों का भेद नष्ट हो जायगा। इत्यादि आशंकाएँ व्यर्थ हैं, क्योंकि जीवात्मा परमात्मा का भेद जाग्रत अवस्था में अनुभवसिद्ध है और सुषुप्ति तथा तुर्या में जीवात्मा को भी ब्रह्मरूपता के अभेद का अनुभव सदासे सिद्ध है। अर्थात् यहाँ जाग्रत आदि अवस्था-भेद से भिन्नरूपता और अभिन्नरूपता इन दोनों का अनुभव है और यह होते हुए भी " अज, आत्मा, सत् " आदि अनेक नाम दोनों के लिये एक ही हैं। नामों के एक होने से भेदवादियों और अभेदवादियों के लिये कोई आपत्ति नहीं है, क्योंकि भेदाभेद का विचार अनुभव तथा अवस्थाओं पर ही निर्भर है और उस का नामों के एक होने या न होने से कोई सम्बन्ध नहीं है। तात्पर्य जीवात्मा का नाम ब्रह्म सिद्ध होने से भी कोई आपत्ति नहीं होती है, जैसा " आत्मा " नाम दोनों के लिये एक ही है, उसी प्रकार " ब्रह्म " भी नाम दोनों के लिये एक ही है। अब ब्रह्म-पुरी का वर्णन देखिये, यह देखने से भी ब्रह्म का पता स्पष्ट रीतिसे लग सकता है—

> यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।
> तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः ॥२९॥
> न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा।
> पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥३०॥
> अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या।
> तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ॥३१॥
> तस्मिन्हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
> तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदुः ॥३२॥
> प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृताम्।
> पुरं हिरण्ययीं ब्रह्मा विवेशाऽपराजिताम् ॥३३॥[अथर्व.१०।२]

" जो अमृत से वेष्टित ( ब्रह्मणः पुरं ) ब्रह्म की नगरी को ( वेद ) जानता है, उस के लिये स्वयं ब्रह्म और ( ब्राह्माः ) ब्रह्म से उत्पन्न सब देव चक्षु प्राण और प्रजा देते हैं। ( जरसः पुरा ) वृद्धावस्था के पूर्व प्राण अथवा चक्षु उसे छोडता नहीं, ( यः ) जो (ब्रह्मणः पुरं) ब्रह्म की नगरी

को (वेद) जानता है। आठ चक्रों और नौ द्वारों से युक्त यह (देवानां अयोध्या) देवों की अयोध्या नगरी है, इस में सुवर्णमय कोश तेज से युक्त स्वर्ग ही है। उस सुवर्ण-कोश के तीन आरे हैं और तीन आधार हैं; उस में जो (यक्षं) पूज्य देव है, उसको ब्रह्मज्ञानी ही जानते हैं। तेजस्वी दुःखों का हरण करनेवाली और यश से युक्त सुवर्णमयी इस अपराजित नगरी में ब्रह्म प्रविष्ट हुआ है।"

यहाँ ब्रह्मपुरी का वर्णन पाठक देख सकते हैं। इस ब्रह्मपुरी के वर्णन में पाठकों को निम्न बातें ध्यान से देखना चाहियें — (१) इस नगरी के नौ द्वार हैं, (२) इस में आठ चक्र हैं, (३) इस के अन्दर सुवर्ण से परिपूर्ण तेजस्वी कोश (खजाना) है, (४) इस कोश के तीन आरे हैं और तीन आधारों से यह रहा है, (५) इसी नगरी में ब्रह्म प्रवेश करता है और (६) इस नगरी में रहने के कारण उसको पुरुष कहते हैं।

पाठक विचार करें कि, यह वर्णन किस का है, इस वर्णन से हम ब्रह्म-नगरी के स्थान का पता निश्चय से लगा सकते हैं। देखिये- (१) इस ब्रह्मनगरी के नौ दरवाजे हैं, दो आंख, दो कान, दो नाक, एक मुख, गुदद्वार और एक मूत्रद्वार ये इस नगरी के नौ द्वार हैं; (२) मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूरक, अनाहत्त, विशुद्धि, आज्ञा, सहस्रार आदि आठ चक्र पृष्ठवंश में और मस्तिष्क में कार्य कर रहे हैं; (३) यहां हृदय ही सुवर्ण-कोश है, जहां से सब अंगों और अवयवों का पोषण होता है, (४) इस हृदय-कोश के तीन आधार स्पष्ट ही हैं, (५) इसी में जीवात्मा का प्रवेश होता है और (६) इस में रहने के कारण ही अर्थात् इस पुरी में वसने के कारण ही इस को पुरुष (पुर-उष्=पुर-वस्) कहते हैं। यह सब वर्णन इस शरीर का ही निःसंदेह है और यह ब्रह्मनगरी यदि शरीर ही है, तो शरीरी अथवा देही जो आत्मा है, वही यहां का अधिष्ठाता स्पष्ट है। और उसी का नाम ब्रह्म है, अतः इस नगरी को भी ब्रह्मनगरी कहते हैं। ब्रह्म की यह शरीर नगरी है और इस ब्रह्मनगरी (शरीर) में रहने वाला शरीरी किंवा देही आत्मा ही ब्रह्म है। अस्तु। इस प्रकार हमें ब्रह्म नगरी के वर्णन से भी पता लगा कि, जीवात्माका नाम ब्रह्म है और ज्येष्ठ-

ब्रह्म इस से भिन्न है, जिस का नाम परब्रह्म भी है। जिस प्रकार—

| | |
|---|---|
| आत्मा | परमात्मा |
| इंद्र | महेंद्र |
| ईश | महेश, ईश्वर, परमेश्वर |
| देव | महादेव |
| क्रतु | महाक्रतु |
| पुरुष | विराट् पुरुष, पुरुषोत्तम |
| रुद्र | महारुद्र |

ये शब्द हैं। उसी प्रकार—

| | |
|---|---|
| ब्रह्म | परब्रह्म |
| ,, | ज्येष्ठब्रह्म |
| ,, | श्रेष्ठब्रह्म |

ये शब्द भी हैं। यदि पाठक इन शब्दों का ठीक ठीक मनन करेंगे और साथ साथ ऊपर दिया हुआ 'ब्रह्मनगरी' का भी उत्तम विचार करेंगे और उसमें प्रविष्ट होनेवाले ब्रह्म की ठीक ठीक कल्पना मनमें खडी करेंगे, तो उनको इस विषय का उत्तम निश्चय हो सकता है, कि यहां के आत्मा का नाम ब्रह्म है और विश्वव्यापक आत्मा का नाम परब्रह्म है, जिनका जाग्रति में भेद और सुषुप्ति समाधि मुक्ति की स्थिति अभेद है, तथा—

१ अथ यदिदमास्मिन्ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मि-
न्नन्तराकाशस्तस्मिन्यदन्तस्तदन्वेष्टव्यं तद्वाव विजिज्ञासितव्यमिति
[छांदोग्य उप. ८।१।१].

२ दिव्ये ब्रह्मपुरे ह्येष व्योम्न्यात्मा प्रतिष्ठितः।
मनोमयः प्राणशरीरनेता प्रतिष्ठितोऽन्ने हृदयं संनिधाय।
[मुंडक उप. २।२।७].

"[१] इस ब्रह्मनगरी में एक उत्तम कमल है, उसमें उत्तम आकाश है; उसमें जो ढूंढने योग्य है वही जानने योग्य है। [२] इस दिव्य ब्रह्मपुरी में जो आकाश है उसमें आत्मा रहता है, वह मनोमय और प्राणरूप शरीर का चलानेवाला है।"

इस वर्णन से भी पता लगता है कि, इस शरीररूपी ब्रह्म-पुरी में हृदय कमल ही सब से उत्तम कमल है। इसमें आत्मा है और यही आत्मा मन की शक्ति के साथ प्राणयुक्त इस शरीर में कार्य कर रहा है। क्या यह वर्णन अपने शरीर में ही अनुभव लेने योग्य नहीं है? पाठक-गण! यही तो आप के लिये ढूंढना है और वहां पहुंचकर अपनी सत्ता का अनुभव करना है। यदि आप इस विषय का प्रयत्न न करेंगे तो देखिये वेद ही आप से क्या पूछना चाहता है-

यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति ? [ऋग्वेद १।१६४।३९]

"जो उसे नहीं जानता वह [ऋचा] वेद के मंत्रों से क्या करेगा ?" अर्थात् जो उस अपने हृदय में रहनेवाली वस्तु को नहीं जानता, जो अपने आत्मा का अन्यान्य देवताओं से सम्बन्ध ठीक प्रकार नहीं जानता, जो परमात्मतत्त्व को नहीं जानता उसके लिये वेदमंत्रों से कौनसा लाभ होना है? अर्थात् कोई लाभ नहीं होगा। इसलिये वेदमंत्रों के द्वारा प्रतिपादित इस तत्त्व को अवश्य ही जानना चाहिये, उसका मनन करना चाहिये और उसका अनुभव प्राप्त होने तक अनुष्ठान भी करना चाहिये।

## ज्ञान।

ब्रह्म का अर्थ ज्ञान है, यह पूर्व स्थल में बताया ही है। यह ज्ञान-स्वरूप ही आत्मा का है। परमात्मा की ज्ञानरूपता का पता हमें लगना कठिन है, यह बात हमें तर्कसे ही जाननी है; परन्तु अपना आत्मा ज्ञान लेनेमें समर्थ है, इसका अनुभव हरएक को है, क्योंकि किसी भी प्रमाणांतर के विना अपने अस्तित्व का ज्ञान और अपने ज्ञाता होने का भान हरएक को है। "मैं हूं; मैं देखता हूं, मैं अनुभव कर रहा हूं" यह हरएक कहता ही है। इससे जीवात्मा की ज्ञानशक्ति स्पष्ट हो रही है। इस तरह पाठक वेदमंत्रों के अध्यात्मज्ञान का विचार करें।



# 'वेद–परिचय' परीक्षा के नियम।

१ 'वेदपरिचय' परीक्षाके पाठ्य-पुस्तकोंमें ३०० वेदमन्त्र आ चुके हैं। इन ३०० मन्त्रों का विवरणसहित अर्थ ३ विभागों में [ वेदपरिचय प्रथम, द्वितीय, तृतीय विभाग नाम से ] मुद्रित हुआ है। इन्हीं पाठ्य पुस्तकों के अध्ययन की परीक्षा ली जायगी। इन तीनों विभागों का मूल्य ३॥) है और डा० व्य० ॥) है।

२ [ १ ] परीक्षापत्र भेजना, [ २ ] उत्तरपत्र की परीक्षा करना, तथा [ ३ ] परीक्षा का परिणाम सूचित करना आदि व्यय के लिये १॥) परीक्षार्थी अपने 'प्रार्थनापत्र' के साथ भेज दें।

३ जो उत्तीर्ण होंगे, वे "प्रशस्तिपत्र" पा सकते हैं।

४ परीक्षार्थी अपने स्थानपर ही अध्ययन करके परीक्षा के लिये बैठ सकते हैं। किसी उत्तरदायी सज्जन की निगरानी में उत्तरपत्र लिख कर भेज सकते हैं। पाठशाला के मुख्य शिक्षक, धार्मिक-संस्था के अध्यक्ष अथवा अन्य सज्जन के निरीक्षण में परीक्षापत्र के उत्तर लिखे जा सकते हैं।

५ प्रश्नपत्र के पूर्णांक १०० होंगे। जिनमेंसे ४० अंक पानेसे तृतीय श्रेणी, ६० पानेसे द्वितीय श्रेणी और इनसे अधिक अंक मिलनेसे प्रथम श्रेणी मिलेगी।

६ जो पाठक इस परीक्षा के लिये बैठना चाहेंगे, वे निम्नलिखित प्रकार 'प्रार्थनापत्र' श्री० मन्त्री, स्वाध्याय-मण्डल, औंध [ जि० सातारा ] के पास भेज सकते हैं।

## प्रार्थना-पत्र का नमूना ।

श्री० मन्त्री, स्वाध्याय-मण्डल, औंध [ जि० सातारा ]

नमस्ते। निवेदन है कि, मैं ' वेद-परिचय ' की परीक्षा देना चाहता हूं। मेरा वेद-परिचय के तीनों विभागों का अध्ययन हुआ है। इस पत्र के साथ आज की डाक से १॥) भेजा है। कृपया प्रश्नपत्र भेज दीजिये।

परीक्षा के निरीक्षण का कार्य श्री० म० ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ने स्वीकार किया है। भवदीय

नाम ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ...

पता ... ... ... ... ... ... ... ... ... ...

ग्राम तथा पोष्ट ... ... ... ... ... ...

जिला ... ... ... ... ... ...

---

निरीक्षण के कार्य के लिये नियुक्त हुए सज्जन की सम्मति।

श्री० मन्त्री, स्वाध्याय-मण्डल, औंध [ जि० सातारा ]

नमस्ते। " वेद-परिचय " परीक्षा का निरीक्षण करना मैंने स्वीकार किया है। परीक्षाका निरीक्षण मैं आपके नियमानुसार करूंगा और परीक्षा समाप्त होते ही उत्तरपत्र गुप्तता के साथ रजिष्ट्री डाक से भेज दूंगा।

भवदीय

नाम ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ...

पता ... ... ... ... ... ... ... ... ... ...

पोष्ट ... ... ... ... ... ... ... ... ...

जिला ... ... ... ... ... ... ...

# वेद-परिचय--परीक्षा के

## प्रश्नों का नमूना।

१. ऋग्वेद के 'संज्ञानसूक्तम्' और अथर्ववेद के 'सांमनस्यम्' सूक्त में जो उपदेश दिया है, उसे अपनी भाषामें संक्षेप में लिखिए। दोनों सूक्तों में पाये जानेवाले भावसादृश्यका उल्लेख करते हुए सूक्तों की परस्पर तुलना कीजिए। [१५]

अथवा

संज्ञानसूक्तके तीसरे तथा चौथे मन्त्र को और 'सांमनस्यम्' के पाँचवें तथा सातवें मन्त्र को (अस्वर) पदपाठ और अन्वय के साथ लिखकर उनका स्पष्टीकरण कीजिए।

२. रोगोंसे छुटकारा पाने के लिए वेद में क्या कहा है, सो अवतरण देते हुए स्पष्ट कीजिए। [१०]

अथवा

राष्ट्रके निवासियों की समिति का वेदप्रतिपादित स्वरूप बतलाइये।

३. मन की दूरगामिता के बारे में वेद में क्या कहा है?

या

श्रद्धा का वर्णन वेदके शब्दों में कीजिए। [१०]

४. आत्मविद्या के अथर्ववेद तथा ऋग्वेद में उपलब्ध सूक्तों की तुलना कीजिए अथवा 'देव' के बारे में क्या कहा है, सो अवतरण देकर बतलाइए। [१०]

५. यम और यमी का संवाद वेद के ही शब्द लेकर लिखिए।

या

निम्नलिखित शब्दोंपर टिप्पणियाँ लिखिए–

१. स्वधा. २. अथर्वा. ३. परिपाणं. ४. चित्तिन्. ५. वसु. ६. सधुराः. ७. सहः. ८. स्वाहा. [८]

६. पुरुषसूक्त में परमात्मा का स्वरूप कैसे वर्णित है, सो लिखिए। [१५]

७. मातृभूमिसूक्त में देशभक्ति का वर्णन किस तरह किया है, सो स्पष्ट कीजिए। साथमें अवतरण दीजिए।

या

वैदिक-राष्ट्रीयता या राष्ट्रभक्तिपर एक छोटासा निबंध लिखिए। [१५]

८. अवतरण देकर समझाइए कि प्राण का महत्त्व वेदमें कैसे वर्णित है?

अथवा

वैदिक अध्यात्म का वर्णन कीजिए। [९]

९. ब्रह्मचारी का कर्तव्य 'ब्रह्मचर्यसूक्त' के अवतरण देकर स्पष्ट कीजिए।

या

'केनसूक्त' का महत्त्व क्या है? उसका स्पष्टीकरण कीजिये। [८]

# श्रीमद्भगवद्गीता ।

संपादक- पं० श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

इस 'पुरुषार्थबोधिनी' भाषाटीकामें यह बात दर्शायी गयी है कि वेद, उपनिषद् आदि प्राचीन ग्रंथोंके ही सिद्धान्त गीतामें नये ढंगसे किस प्रकार कहे हैं । अतः इस प्राचीन परंपराको बताना इस 'पुरुषार्थ-बोधिनी' टीका का मुख्य उद्देश्य है, अथवा यही इसकी विशेषता है ।

गीता-के १८ अध्याय ३ भागोंमें विभाजित किये हैं और एकही जिल्द में बांधे हैं । इसका मू. ९) रु. और डाकव्यय १॥) रु. है । लेकिन मनीआर्डरसे ९) रु. भेजनेवालोंको हमारे व्ययसे भेज देंगे । इसमें पाठकोंका १॥) रु. का लाभ होता है । इसलिए पाठक म. आ. ९) रु. शीघ्र भेजें ।

फुटकर प्रत्येक अध्यायका मू० ॥) और डा० व्यय =) है ।

## श्रीमद्भगवद्गीता-समन्वय ।

'वैदिक धर्म' के आकार के १२६ पृष्ठ, चिकना कागज, मू० १) साजिल्द का मू० १॥) रु०, डा० व्यय ।=) डा० व्यय सहित मूल्य भेज दीजिये । यह पुस्तक श्रीमद्भगवद्गीताका अध्ययन करनेवालोंके लिये अत्यंत आवश्यक है ।

## भगवद्गीता-श्लोकार्धसूची ।

इसमें श्रीगीताके श्लोकार्धोंकी अकारादिक्रमसे आद्याक्षरसूची है और उसी क्रमसे अन्त्याक्षरसूची भी है । मूल्य केवल ।=) डा० व्य० =)

मंत्री- स्वाध्याय-मण्डल, औंध ( जि० सातारा )

मुद्रक और प्रकाशक- वसन्त श्रीपाद सातवळेकर,
भारत मुद्रणालय, औन्ध ( जि० सातारा )